रातको पिताके साथ मन्दिरमें जा कर जागरण करना पड़ा था। आधी रातको आपने देखा, कि मन्दिरके पूजक, भृत्य और कुछ उपासक मन्दिरके बाहर जा कर सो गये, उनके साथ आपके पिता भी थे। दयानन्द सन्देहाकुलितचित्तसे शिवके ईश्वरत्वके विषयमें विचार करने लगे। सन्देह बढ़ गया। आपने उसी समय पिताको जगाया और उनसे प्रश्न किया। पिताने पूछा, "यह बात क्यों पूछ रहे हो?" दयानन्दने कहा, "यह देवमूर्ति जो परमेश्वर है, ऐसी मुझे धारणा नहीं होती, उनके ऊपरसे चूहे आदि चले जाते हैं, किन्तु सर्वशक्तिमान् हो कर भी वे कुछ प्रतीकार नहीं करते।' इस पर पिताने इन्हें समझानेकी कोशिश की और कहा–'इस प्रतिमामें, शुद्धसत्व ब्राह्मणादिके द्वारा प्रतिष्ठित होनेके कारण देवत्व आ गया है। वर्त्तमान कलियुगमें किसीको भी शिवके साक्षात् दर्शन नहीं होते, भक्तगण इस प्रतिमामें ही भक्तिबलसे उनकी सत्ताकी कल्पना करते हैं।"

इन बातोंसे दयानन्दको तृप्ति न हुई। क्लान्ति और क्षुधा लगनेके कारण आप पितासे अनुमति ले कर घर चले आये। पिताने उपवास भङ्ग न करनेके लिए विशेष भावसे सतर्क कर दिया, किन्तु घर आने पर माताने उन्हें खिला दिया। दूसरे दिन पिताने आपको उपवास-भङ्गके पापका स्वरूप समझाया, पर इनकी देवता-भक्ति पहलेसे ही दूर हो चुकी थी, इसलिए उन बातोंको वे धारणामें न ला सके। इसके बाद आपने अपना मत अप्रकट रक्खा और विद्योपार्जनमें लग गये। इस समय आप वैदिक कर्मकाण्ड, निघण्टु, निरुक्त और पूर्व-मीमांसा पढ़ रहे थे।

जब आप सोलह वर्षके हुए, तब आपके छोटे भाईका जन्म हुआ। आपके और भी दो छोटी बहनें और एक छोटा भाई था। एक दिन रात्रिके समय चौदह वर्षकी उम्रमें आपकी एक बहन मर गई। दयानन्दके जीवनमें यह पहला शोक था। इस शोकमें आप मृत्यु और मुक्तिकी चिन्ता करने लगे। इस चिन्तामें आपने प्रण कर लिया कि "कुछ भी हो, सर्वस्व त्याग कर मैं मुक्तिका मार्ग ढूंढूंगा।" फिर आपने उपवास प्रायश्चित्त आदि सब छोड़ दिये, पर किसीसे अपने मनकी बात न कही। इसके बाद ही आपके खुल्लतातका शरीरान्त हो गया। ये दयानन्दको बहुत ही प्यार करते थे। इनके वियोगमें दयानन्द अत्यन्त क्षुब्ध हुए और जीवनकी नश्वरताको भलीभांति समझ कर अपनी प्रतिज्ञा-पालनके लिए तत्पर हो गये।

इस समय इनके पिता इनके विवाहकी कोशिश करने लगे। परन्तु विवाह करनेकी इच्छा इनको बिल्कुल न थी। बहुत अरजी विनती करके इन्होंने एक वर्षके लिए विवाह स्थगित करा दिया और काशीमें जा कर संस्कृत शास्त्र पढ़नेके लिए पिताने अनुमति मांगी। परन्तु पिताने अनुमति न दी। शायद भाग जाय, इस डरसे इनके पिताने अपने ग्रामसे तीन कोस की दूरी पर एक याजकके पास इन्हें पढ़ने भेज दिया। कुछ दिन बाद फिर विवाहकी तैयारियां होने लगीं। दयानन्द भी घर आये। उस समय आपकी उमर २१ वर्षकी थी। अब अनुरोध करनेसे कोई न मानेगा, यह सोच कर आप छिप कर घरसे निकल पड़े। इनके पिताने, उसी समय कई घुड़-सवार भेजे, पर कुछ फल न हुआ—दयानन्दका पता न लगा।

दयानन्द घुड़सवारोंकी निगाहोंसे छिप कर पैदल चलने लगे। रास्तेमें भिक्षुक ब्राह्मणोंने उनका सर्वस्व छीन लिया और कहा—'संसारमें जितना भी दान दोगे, परलोकमें उतना ही मङ्गल होगा।' कुछ समय बाद दयानन्द शैल नामक स्थानमें उपस्थित हुए। यहां लाल भगत नामके एक विद्वान् रहते थे, जिनकी बात इन्हें पहले ही मालूम थी। उनके सिवा शैलमें एक ब्रह्मचारी भी रहते थे। दयानन्द उनके दलमें प्रविष्ट हो संन्यासी हो गये। दीक्षाके समय दयानन्दका नाम "शुद्धचैतन्य" रक्खा गया। संन्यासीके वेशमें शुद्ध-चैतन्य-स्वामी अहमदाबादके निकटवर्ती कुथङ्गाबाद नामक छोटेसे राज्यमें पहुँचे। दुर्भाग्यवश वहां दयानन्दके परिवारवर्गके साथ एक संन्यासीकी भेंट हो गई। उन लोगोंने दयानन्दके पिताको खबर दी कि शुद्ध चैतन्य स्वामी सिद्धपुरके मेलामें जा रहे हैं। शुद्धचैतन्यस्वामी और अन्यान्य छात्रगण जिस समय दरदी स्वामीके साथ

और स्वमतानुयायी भाष्यसहित ऋग्वेद प्रकाशित करते थे। भाष्य आपने स्वयं रचा है। इस भाष्यमें आपने मूर्तिपूजा प्रतिपादन श्लोकोंके भाष्यको अन्यरूप व्याख्या कर एकेश्वरवादका प्रतिपादन किया है। दयानन्दके भाष्यका सर्वत्र आदर नहीं होता।

दयानन्द कलकत्ते भी आये थे। सभी उनके लिये आग्रहान्वित हुए थे। बङ्गालके प्रसिद्ध व्यक्ति केशवचन्द्र सेनने इन्हें अपने मकान पर ठहराया था। केशवचन्द्रके मकान पर एक प्रकाश्य सभामें आपका व्याख्यान हुआ था। आपकी भाषा सरल और सतेज थी। संस्कृतमें ही आपकी बातचीत होती थी। वक्तृता हिन्दीमें भी देते थे। बम्बईमें अरब सागरके किनारे आपका एक आश्रम था। आप पुराणोंके उपाख्यानों पर बिलकुल विश्वास न करते थे। कोई यदि "रूपक" कह कर उनकी व्याख्या करता था, तो आप बड़े जोरसे बोल उठते थे,—"सब झूठी बातें हैं।" बम्बईमें रहते समय आपने गेरुआ वसन छोड़ दिये थे और लालपाड़की धोती पहना करते थे।

आपने लाहोरमें एक वक्तृता दी थी, जिसके अंतमें कहा था—प्राणायाम द्वारा योगमार्ग अवलम्बनके सिवा ब्रह्मप्राप्तिका अन्य कोई उपाय नहीं है। जो योगके भीतर प्रवेश नहीं कर सके हैं, वे धर्ममन्दिरके बाहर घूम रहे हैं।

दयानन्द अजमेरमें, ३० अक्टोबर शनिवारको शामके ६ बजे, उनसठ वर्षकी उमरमें परलोक सिधारे थे। बहुतसे लोग आपके शवके पीछे पीछे गये थे। दो मन चन्दन, आठ मन सामान्य काठ और ढाई सेर कपूर आपकी चितामें दिया गया था।

इस समय, दयानन्दद्वारा प्रवर्तित "आर्यसमाज" विधवाविवाह आदि कार्योंके प्रचारमें अग्रसर हो रहा है। दयानन्दने 'सत्यार्थप्रकाश' नामकी एक पुस्तक लिखी है, जिसमें साम्प्रदायिक द्वेष भरा हुआ है। यह ग्रन्थ स्वमतको पुष्टिके लिए लिखा गया है।

दयानाथदुबे—हिन्दीके एक कवि। सन् १८१२ ई०में इन्होंने जन्म ग्रहण किया था। इनका बनाया हुआ प्रेम-सम्बन्धी एक ग्रन्थ मिलता है जिसका नाम है "आनन्द रस।"

दयानिधान (सं॰ पु॰) दयाका पुञ्ज, बहुत दयालु पुरुष।

दयानिधि (सं॰ पु॰) १ वह मनुष्य जिसके चित्तमें बहुत दया हो, बहुत मेहरबान आदमी। २ ईश्वरका एक नाम।

दयापात्र (सं॰ पु॰) वह जिस पर दया करना उचित हो।

दयानिधि—बैसवाड़ेके रहनेवाले एक हिन्दी कवि। ये १७५४ ई०में जन्मे थे। राजा अचलसिंहकी आज्ञासे इन्होंने शालिहोत्र नामक एक ग्रन्थ लिखा था।

दयापाल—१ रूपसिद्धि नामक शाकटायनके मतानुसार एक संस्कृत व्याकरणके रचयिता। २ अङ्ग देशके एक राजाका नाम। (भ॰ ब्रह्म॰ ० २०।४०)

दयामय (सं॰ त्रि॰) दया-मयट्। १ अत्यन्त दयालु, दयासे पूर्ण। (पु॰) २ ईश्वरका एक नाम।

दयार (हिं॰ पु॰) १ देवदारका पेड़। (अ॰ पु॰) २ प्रान्त, प्रदेश।

दयाराम—१ एक विख्यात स्मार्त्त पण्डित। इन्होंने दान-प्रदीप, पदचन्द्रिका, स्मृतिसंग्रह नामक संस्कृत भाषामें कई धर्मशास्त्रीय ग्रन्थ प्रकाश किये हैं। २ शालग्राम-शिलामाहात्म्यके रचयिता। ३ देवकीनन्दनके पुत्र। इन्होंने 'रसमानस' नामक एक संस्कृत वैद्यक ग्रन्थकी रचना की है। ४ काश्मीरवासी साहेबरामके पुत्र। इन्होंने शिवपुराणकी टीका प्रणयन की है। ५ दिदभीके रहनेवाले एक कवि। ये जातिके ब्राह्मण थे। इनके पिताका नाम सहिराम था। इन्होंने २२० पृष्ठका दयाविलास नामक एक ग्रन्थ बनाया है। ये १७७९ ई०में विद्यमान थे। ६ हिन्दीके एक कवि। ये जातिके वैश्य थे। इन्होंने सीताचरित उपन्यास और मनुस्मृतिभाषा नामके दो ग्रन्थ बनाये हैं।

दयाराम त्रिपाठी—हिन्दीके एक कवि। इनका जन्म सन् १७१२ ई०में हुआ था। इनकी कविता प्रधानतः शान्त-रसकी ओर झुकी हुई होती थी। इनका "अनेकार्थ" भी प्रसिद्ध है।

दयारामवाचस्पति—मुग्धबोधके एक टीकाकार।

दयार्द्र (सं॰ त्रि॰) दयासे भीगा हुआ, दयालु।

दयाल (सं॰ पु॰) मीठी बोली बोलनेवाली एक चिड़िया।

सछन अछन नाठे अलबेली निरखें नवेली बाल ॥
रंग भरी गोरी गई चोरी करत अटपटे ख्याल।
दयासखी घनश्याम लाड़ले भुज भर करत निहाल ॥'

दयासागर (सं॰ पु॰) जिसके चित्तमें अगाध दया हो, अत्यंत दयालु मनुष्य।

दयासागर—एक जैन मुनि।

दयासुन्दर—यशोधरचरित्र नामक संस्कृत जैन ग्रन्थके रचयिता। ये जातिके कायस्थ थे।

दयित (सं॰ पु॰) दय-क्त। १ पति। (वि॰) २ प्रियपात्र, प्यारा।

दयिता (सं॰ स्त्री॰) दयित-टाप्। भार्या, पत्नी, स्त्री।

दयिताधीन (सं॰ पु॰) दयितायाः अधीनः। स्त्रीके वशीभूत, जोरूका गुलाम।

दयिन् (सं॰ वि॰) दय-इन्। दयाशील, दयालु।

दय् (सं॰ त्रि॰) देव क्विप्-जट्। देवनकर्त्ता।

दर (सं॰ क्ली॰) १ शङ्ख। २ गर्त्त, गड्ढा, दरार। ३ भय, डर। ४ कन्दर, गुफा। (पु॰ स्त्री॰) ५ पर्वतगुहा, पहाड़की कन्दरा।

दर (हिं॰ पु॰) १ सेना, समूह। २ स्थान, जगह। ३ जुलाहोंकी तानेकी डंडियां गाड़नेका स्थान। (स्त्री॰) ४ भाव, निर्ख। ५ प्रमाण, ठीक ठिकाना। (वि॰) ६ किञ्चित्, थोड़ा, जरासा।

दर (फा॰ पु॰) द्वार, दरवाजा।

दरक (सं॰ वि॰) दर भये क्रुआदिभ्यो वुनः इति-वुन्। भीरु, डरपोक, कायर।

दरक (हिं॰ स्त्री॰) वह दरार जो जोर या दाब पड़नेसे हो जाता है।

दरकण्टिका (सं॰ स्त्री॰) दर ईषत् कंटो यस्याः कप् टापि अत इत्वं। शतावरी, सतावर नामकी औषध।

दरकच (हिं॰ स्त्री॰) १ वह चोट जो जोरसे रगड़ या ठोकर खानेसे लगे। २ वह चोट जो कुचल जानेसे लगे।

दरकटी (हिं॰ स्त्री॰) भावका ठहराव, दरकी मुकर्ररी।

दरकना (हिं॰ क्रि॰) विदीर्ण होना, चिरना।

दरका (हिं॰ पु॰) १ विदीर्ण होनेका चिह्न, दरार। २ वह चोट जिससे कोई वस्तु दरक या फट जाय।

दरकाना (हिं॰ क्रि॰) १ फाड़ना। २ फटना।

दरकार (फा॰ वि॰) आवश्यक, जरूरी।

दरकिनार (फा॰ क्रि॰ वि॰) पृथक्, अलग, दूर।

दरकूच (फा॰ क्रि॰ वि॰) बराबर यात्रा करता हुआ।

दरखास्त (फा॰ स्त्री॰) १ निवेदन-प्रार्थना। २ प्रार्थनापत्र, निवेदन पत्र।

दरख्त (फा॰ पु॰) वृक्ष, पेड़।

दरगाह (फा॰ स्त्री॰) १ चौखट, देहरी। २ दरबार, कचहरी। ३ किसी सिद्धपुरुषका समाधिस्थान, मकबरा, मजार। ४ मठ, तीर्थस्थान।

दरगुजर (फा॰ वि॰) १ वञ्चित, अलग, बाज। २ क्षमाप्राप्त, मुआफ।

दरगुजरना (फा॰ क्रि॰) १ त्यागना, छोड़ना। २ क्षमा-करना, मुआफ करना।

दरङ्ग—आसाम प्रदेशके अन्तर्गत एक जिला। यह अक्षा॰ २६° १२' से २७° ० ३० और देशा॰ ८१° ४२' से ८३° ४०' पू॰में अवस्थित है। भूपरिमाण ३४१८ है। इसके उत्तरमें भूटान, टोवङ्ग और अका तथा दफला पहाड़; पूर्वमें लखिमपुर जिला और भरलदई नदी, दक्षिणमें ब्रह्मपुत्र और पश्चिममें कामरूप है।

यह जिला भैरवी और ब्रह्मपुत्रनदीके सङ्गम पर अवस्थित है। तेजपुर इस जिलेका सदर है।

बहुतसी बड़ी तथा छोटी नदियां इस प्रदेश हो कर प्रवाहित हैं। २००से ५०० फुट ऊंचे अनेक छोटे छोटे पहाड़ हैं। यह प्रदेश वन और जङ्गलमय है। यहां सब प्रकारके हिंस्र जन्तु पाये जाते हैं, शिकारीको बाघका शिकार करनेमें २०) रु॰, चीता बाघ मारनेमें ५) रु॰, भालू मारनेमें १०) रु॰ और हरिण मारनेमें २॥) रु॰ तक दिये जाते हैं। जंगली हाथी कभी कभी अनाज बहुत नुकसान करता है।

ब्रह्मपुत्र दरङ्गकी सबसे प्रधान नदी है। इसकी पांच मुख्य शाखायें हैं—१ भैरवी, २ धिलादरी, ३ धनेश्वरी, ४ नोनाई और ५ बड़ी नदी। इनके सिवा यहां और भी २६ छोटी छोटी नदियां बहती हैं। यहां झट एक भी नहीं है। खेतीकी सुविधा तथा ब्रह्मपुत्र नदीकी बाढ़ रोकनेके लिये दो बांध हैं।

आसामसे पृथक् इतिहास दरङ्गका नहीं है। पुरा-

तक और स्थानीय परम्परागत प्रवादसे जाना जाता है कि पुराकालमें ब्रह्मपुत्र नदोको उपत्यकासे लेकर बहुत दूर तक हिन्दू सभ्यता फैलो हुई थो। तेजपुर नगरके चारों ओर पहाड़ समूह पर भग्नावशेष मन्दिर और प्रासादके जो सब ध्वंसावशेष हैं उनसे मालूम होता है कि ये सब मन्दिरादि किसो विशिष्ट क्षमतापन्न जातिसे बनाये गये थे और ये लोग किसो आक्रमणकारोसे विनष्ट हुए थे यह सहजमें अनुमान किया जाता है। कोई कोई कहते हैं कि, बङ्गालके अधिपति सुलेमानके सेनापति कालापहाड़के द्वारा ये सब ध्वंस विध्वस्त काम हुए थे; फिर कोई कहते हैं कि यह बाबरशाहके साथ लोहतके युद्धका फल है। हिन्दूराज्यके पतनके बाद आसामके अन्यान्य प्रदेशोंको नाई दरङ्ग पुनः अहम्योंके हाथमें आ गया। ब्रह्म देशके पहाड़से आई हुई शान मोङ्गल आहोम जाति तेरहवीं शताब्दोको ब्रह्मपुत्रको उपत्यकामें प्रवेश कर धीरे धीरे शैशवो और अग्रसर हुई थो। अंगरेजोंके आगमन काल तक इन्होंने हो इस स्थानको अपने अधिकारमें कर रखा था। उत्तरमें अवस्थित आका प्रदेश आहोम-राज प्रतिवर्ष ८ महीनेके लिये भुटियाको धान आदिको फसल उपजानेके लिये देते और इसके बदले उनसे प्रतिवर्षके उत्पन्न द्रव्योंमेंसे कुछ अंश ले लेते थे। वर्षके शेष चार मास अर्थात् आषाढ़से आश्विन तक वे स्वयं ही इस प्रदेशके ऊपर राज्य करते थे। अंगरेजोंने १८२६ ई०में आसाम जीत लेनेके बाद भी कुछ दिनों तक यही बन्दोबस्त चलता रहा। किन्तु १८३० ई०में भुटियाका स्वत्व जब्त कर उन्हें वार्षिक ५०००) रु० दिये जाने लगे। इस जिलाकी जमीनसे अंगरेज सरकार ११८९७) रु० राजस्व पाने लगी।

जिन भुटियाको कथा ऊपर लिखी गई है, वे भूटान राज्यके अधीन नहीं, बल्कि ल्हासा गवर्मेण्टके अधीन हैं। वे तिब्बतियोंके साथ खूब व्यवसाय करते हैं। भुटियाके अलावा पूर्व दिशामें अका या ह्रसो नामक एक छोटी जाति वास करती है। ये वार्षिक ५००) रु० कर पाते हैं। यहां तक कि उन्होंने १८८१ ई०में भी एक प्रदेशका दावा करके ब्रटिश अधिकार पर हमला जमाया था। अका देखो।



इसके और भी पूर्वमें दफला नामक एक जाति है। ये १८७२ ई०में अमतोला ग्राम पर आक्रमण कर वहांके बहुतसे मनुष्यों को कैद कर ले गये थे। किन्तु १८७४।७५ ई०में एक दल सेनाने उन्हें उद्धार किया। दफला देखो। यहांकी लोकसंख्या प्राय ३३७३१३ है।

दरङ्गके अधिवासियोंमें अनार्य जाति हो प्रधान है। इनमेंसे कछारी, राभा और कोचको संख्या अधिक है। इनके सिवा आहोम, कुकिया भुटिया, दफला, मारी, मिच आदि और भी कई एक जातियां हैं। यहांके सभी मुसलमान सुन्नी हैं और इनकी अवस्था खूब बढ़ी चढ़ी है। कछारियोंमें बहुतोंने ईसाई धर्म अवलम्बन किया है। यहां एक गिरजा और बहुतसे मिशनरी स्कूल हैं। गवर्मेण्ट वार्षिक ११००) रु० स्कूलके खर्चके लिये देता है। १८७२ ई०को तेजपुरमें एक ब्राह्म-समाज स्थापित हुआ है।

तेजपुर ही इस जिलेका सबसे बड़ा शहर है। इसके सिवा विश्वनाथ, उदाला, मोहनपुर, नलबाड़ी और कुरुवागांव नामक कई एक वाणिज्यप्रधान ग्राम हैं।

यहां चावल ही प्रधान शस्य है। चावल दो प्रकारका होता—१ला शाली या आमन, यह शीतकालमें काटा जाता और यही प्रधान खाद्य है। २रा आउस—यह ग्रीष्मकालमें काटा जाता है। धान काटनेके बाद सरसों, मटर, उरद आदिकी फसल होती है।

यहांके कृषकोंकी अवस्था खराब नहीं है। वे सब अपनी खास जमीन दखल करते हैं क्योंकि इन लोगोंमें ऐसी क्षमता है। जिनके पास जमीन नहीं है या कर देनेकी भी क्षमता नहीं है, वे भी साधारणतः मजदूरी करने नहीं जाते।

दरङ्ग न तो बाढ़के जलसे प्लावित होता और न वृष्टिके अभावसे भी कष्ट पाता है। दुर्भिक्षका यहां नाम भी नहीं है। वर्त्तमान शताब्दीके प्रथम भागमें एक बार अन्नाभावका कष्ट हुआ था वह भी सिर्फ ब्रह्मदेश वासियोंके आक्रमणके कारण न कि वृष्टिके अभावसे।

रेशम बुनना ही यहांका एक मात्र शिल्पकर्म है। रेशम दो प्रकारका होता है। एण्डिया और मुगा। यहां बहुतसे लोग एक जातके बुनते और रंगते हैं। रेशम

वस्त्र बुननेके सिवा कई जगह पीतल और मिट्टीके बरतन भी तैयार किये जाते हैं।

चायकी खेती यहां केवल साहबोंके द्वारा हो की जाती है और लगभग दो सौ चायके बागीचे हैं।

यहांकी रफतनी द्रव्योंमें चाय, सरसों और रेशम वस्त्र हो प्रधान है। चाय-बागीचोंके निकटस्थ स्थानोंमें प्रति सप्ताह मेला लगता है। कहीं कहीं वार्षिक मेला भी हुआ करता है। यहां भुटिया लोग छोटे छोटे घोड़े, कम्बल, लवण, मोम, स्वर्ण, लाक्षा प्रभृति बेचते हैं।

ब्रह्मपुत्र नदी द्वारा स्टीमर पर सब समय आ जा सकते हैं। इसके सिवा जाने आनेके दूसरे रास्ते बहुत थोड़े हैं। आसाम-रास्ता (Assam Northern Trunk Road) नामक एक प्रशस्त रास्ता दरङ्गके एक प्रान्तसे ले कर दूसरे प्रान्त तक प्रायः १४३ मील चला गया है। आसाम-बङ्ग-रेल पथसे (Assam Bengal Railway) इस प्रदेशमें जाने आनेको बहुत सुविधा हो गई है।

यहां ५ थाने लगते हैं। तेजपुरमें जिलेका सदर, मजिष्ट्रेटको अदालत और अन्यान्य कर्मचारियोंके कार्यालय हैं।

बङ्गालके अन्यान्य प्रदेशोंको नाईं यहां शिक्षाकी उन्नति देखी नहीं जाती। तेजपुरमें एक गवर्मेंट अंगरेजी विद्यालय और मिशनरियोंका एक नार्मल स्कूल है।

सविराम ज्वर, आमाशय आदिरोग यहां प्रायः हुआ करते हैं। यहां दो दातव्य औषधालय भी हैं।

दर्रङ्गिरि—आसाम प्रदेशके गारोपहाड़के अन्तर्गत एक ग्राम। यह सोमेश्वरी नदीके किनारे अक्षा० २५° ४६' उ० और देशा० ८०° ५६' पू०में अवस्थित है। इसके निकट १० मील लम्बी और ६ मील चौड़ी एक सुन्दर कोयलेकी जमीन है। यहां यथेष्ट कोयला पाया जाता है।

दरज (हिं० स्त्री०) दरार, दराज।

दरजन (हिं० पु०) दर्जन देखो।

दरजा (हिं० पु०) १ दर्जा देखो। २ लोहा ढालनेका एक यन्त्र।

दरजिन (हिं० स्त्री) दर्जिन देखो।

दरजी (हिं० पु०) दर्जी देखो।

दरण (सं० पु०) १ दलने या पीसनेकी क्रिया। २ ध्वंस, विनाश।

दरणि (सं० पु०-स्त्री०) दृ विदारणे अनि (दृणातेरण्यनिः। उण् २।१०३) कूलभङ्ग, नदीके किनारेका टूटना। इसका संस्कृत पर्याय—कूलहण्ड और कूलतण्डुल है।

दरथ (सं० पु०) दृ-विदारणे अथ। १ प्रसरण, चारों ओरका फैलाव। २ गर्त्त, गड्ढा, दरार।

दरद् (सं० स्त्री०) दृनाति दृ-विदारणे अदि (श्रदमसो ऽदि:। उण् १।१२८) १ अद्रि, पर्वत, पहाड़। २ प्रताप, भरना। ३ भय, डर, खौफ। ४ म्लेच्छ जाति। ५ देशविशेष, एक देशका नाम। ६ तीर, किनारा।

दरद (सं० क्ली०) दर ईषत् दायति शुध्यतीति, दै-क। १ हिङ्गुल ईंगुर, सिंगरफ। इसके पर्याय—दरद, म्लेच्छ, चित्राङ्ग और चूर्ण पारद हैं। दरद तीन भागोंमें विभक्त है—चर्मार, शुकतुण्डक और हंसपाद। ये तीनों यथाक्रम एक दूसरेसे अधिक गुणदायक है, अर्थात् चर्मारसे शुकतुण्डकमें और शुकतुण्डकसे हंसपादमें विशेष गुण है। चर्मार श्वेतवर्ण, शुकतुण्डक पीतवर्ण और हंसपाद जवापुष्प सरीखा लोहितवर्ण होता है। हंसपाद हिङ्गुल ही सर्वोत्कृष्ट है। औषधमें दरदका व्यवहार करनेमें हंसपादही प्रशस्त है। शोधित हिङ्गुलका गुण—तिक्त, कषाय, कटुरस एवं चक्षुरोग, कफ, पित्त, कुष्ठ, ज्वर, कामला, प्लीहा, आमवात और गरदोषनाशक है। हिङ्गुलको पीस कर ऊर्द्धपातनके नियमानुसार डमरूयन्त्रमें पाक करके जो रस बनता है, वह स्वभावतः विशुद्ध है। अतः उसे शोधन करनेको जरूरत नहीं पड़ती।

दरद शोधन विधि—भेंड़ीके दूध और अम्लवर्ग द्वारा यन्त्रके साथ सात बार भावना देनेसे हिङ्गुल शोधित होता है। हिङ्गुलसे रस निकालनेमें उसे कागजी नीबू अथवा नीमके पत्तोंके रससे एक पहर तक पीस कर पारेकी नाईं ऊर्द्धपातन करते हैं। पीछे ऊपरके पात्रसंलग्न रसको ले लेते हैं। यह शुद्ध और हितजनक होता है। सुतरां सभी कार्योंमें इसका प्रयोग कर सकते हैं। (भावप्र०)

रसेन्द्रसारसंग्रहमें इस प्रकारके हिङ्गुलको हिङ्गुल, शुकतुण्डक और रसगन्धक नामसे उल्लेख किया है। रसेन्द्रसारसंग्रहके मतसे इनको शोधन-प्रणाली—पहले

पर बैठ कर राजकीय कार्य करते हैं, उसीका नाम दरबार है। २ राजसभा, कचहरी। ३ महाराज, राजा। ४ अमृतसरमें सिक्खोंका मन्दिर। इसमें ग्रन्थ साहब रखा हुआ है। ५ द्वार, दरवाजा।

दरबारदारी (फा० स्त्री०) १ राजसभामें उपस्थिति, दरबारमें हाजरी। २ किसीके पास बारबार जाकर बैठने और विनती करनेका काम।

दरबारविलासी (फा० पु०) द्वारपाल, दरबान।

दरबारी (फा० पु०) १ राजसभाका सभासद दरबारमें बैठनेवाला आदमी (वि०) २ राजसभाके योग्य, दरबारके लायक।

दरबारी कान्हड़ा (फा० पु०) एक प्रकारका राग। इसमें शुद्ध ऋषभके अतिरिक्त शेष सब कोमल स्वर लगते हैं।

दरभ (हिं० पु०) दर्भ देखो।

दरभङ्गा—बिहार प्रदेशके तिरहुत कमिश्नरीके अन्तर्गत एक जिला। यह अक्षा० २५°२४ से २६°४०' उ० और देशा० ८५°३१' से ८६°४४' पू०में अवस्थित है। पहले यह पटना कमिश्नरीके अन्तर्भुक्त था। १८७५ ई०के जनवरी महीनेमें तिरहुत जिलेको विभाग कर स्वतन्त्र दो जिले कर दिये गये। उसी समय तिरहुत जिलेके पूर्वांशस्थित दरभङ्गा, मधुबनी और ताजपुर उपविभाग लेकर दरभङ्गा जिला सङ्गठित हुआ। इस जिलेके उत्तरमें नेपाल राज्य, दक्षिणमें मुङ्गेर और गङ्गानदी, पूर्वमें भागलपुर और पश्चिममें मुजफ्फरपुर है। जिलेकी लम्बाई ४८ कोस है। भूपरिमाण ३३३८ वर्गमील और जनसंख्या लगभग २८१२६११ है। यहां ब्राह्मण, बाभन, राजपूत, अहीर, दुसाध, धानुक, कोइरी, मल्लाह, चमार, केवट, कुर्मी, सुमहर, तांती और तेली आदिकी संख्या अधिक है। इनके अलावा मुसलमान और ईसाई भी हैं। जिलेमें आम और बांसके उद्यान यथेष्ट हैं।

बाघमती, गण्डक, छोटो गण्डक, करा‍ई, कमला, तिलजुगा आदि नदियां प्रधान हैं। २० वर्गमील परिमित तालबड़ैला नामक ह्रद जिलेमें सबसे बड़ा है। इस जिलेमें धानके बड़े बड़े पौधे लगते हैं जिनकी ऊँचाई ८ से १२ हाथ तक होती है। धान, तीसी, नील, सरसों, गेहूँ, मड़ुआ, मसूरी, कोदों, चना, अरहर, मूंग, जुन्हरी, आरमो, तमाखू आदिकी उपज अच्छी होती है। आलोपुर परगनेमें धानकी खेती अधिक होती है। नीलका व्यवसाय अङ्गरेजोंके अधिकारमें और चीनी हिन्दुस्तानीके अधिकारमें है। ताजपुरके अन्तर्गत पूसा नामक स्थानमें तमाखूकी कोठी स्थापित हुई है। यूरोपीय और अमेरिकन कृषि-प्रणालीके अनुसार तमाखूकी खेती और चुरुट तैयार होता है। जिलेमें ४ शहर और ३२३३ ग्राम लगते हैं। मधुबनीमें संस्कृतके कई एक विद्यालय हैं। ज्वर ही यहांकी प्रधान व्याधि है।

२ इसी जिलेका प्रधान उपविभाग। यह अक्षा० २५° ३८' से २६° २६' उ० और देशा० ८५° ४१' से ८६° ४४' पू०में पड़ता है। भूपरिमाण १२२४ वर्गमील और जनसंख्या लगभग १०६५५८५ है। इसमें एक दीवानी और ५ फौजदारी अदालत हैं तथा दरभङ्गा एवं रुसेरा नामके दो शहर और १३०६ ग्राम लगते हैं।

३ दरभङ्गा जिलेका प्रधान शहर। यह अक्षा० २६° १०' उ० और देशा० ८५° ५४' पू० छोटी बाघमती नदीके किनारे अवस्थित है बिहार प्रदेशके मध्य यही तीसरा शहर है। लोकसंख्या प्रायः ६६२४४ है जिनमेंसे हिन्दू ही अधिक हैं। शहरमें म्यु निसपलिटी और बड़े बड़े मनोरम सरोवर हैं।

दरभङ्गा शहर सम्भवतः मुसलमान नगरी था। कोई कोई कहते हैं, कि दरभङ्गा खांसे यह नगर स्थापित हुआ है। किसीका अनुमान है कि द्वारबङ्गसे दरभङ्गा नाम हुआ है। असंख्य पुष्करिणी देख कर बहुतसे लोग कहते हैं, कि सेनानिवास स्थापन करनेके लिये प्रचुर मट्टी लो गई थी और वे ही गर्त पुष्करिणीके रूपमें परिणत हो गये हैं।

शहरके चारों ओरकी जमीन बहुत नीची है और प्रायः बाघमती और कमलाकी बाढ़से डूब जाती है। यहांके बाजार बहुत बड़े बड़े हैं, हाट प्रतिदिन लगती है। तिरहुत स्टेट रेलवे गङ्गातीरवर्ती बाजितपुरसे आ कर दरभङ्गा शहरमें मिल गई है। बाजितपुरके सामने इष्ट इण्डियन रेलवेके बाढ़ नामक स्टेशन है। दरभङ्गा जानेमें बाढ़से जहाज पर चढ़ कर बाजितपुर होते हुए जाना पड़ता है। इस शहरसे सरसों आदि तेलहन

ठाकुरका स्वत्व कायम किया गया। जमींदारी बन्दोबस्त प्राप्त कर लौटते समय १५८५ ई०को काशीमें गोपालकी मृत्यु हुई। इस समय टोडरमल अकबरके दरबारमें रहते थे। गोपालके समयमें ही दिल्लीसे दरभङ्गेका एक फौजदार नियुक्त हुआ।

दरभङ्गेकी प्रजाका प्रथम भूसम्पत्ति हाती परगनेका परिमाण २१०२४१ बीघा है। इस परगनेके भवारा ग्राममें महेश ठाकुरके वंशधर रहते थे। अकबरके समयमें बङ्गालके सूबादार जलालुद्दीनको बनाई हुई एक मस्जिद भवारा ग्राममें वर्त्तमान है।

दरभङ्गा जिलेका प्रायः ½ स्थान अभी दरभङ्गाराजके अधिकारमें आ गया है।

महेश ठाकुरने जमींदारी-प्राप्तिके साथ साथ 'मादुर' कर ग्रहण करनेका अधिकार पाया था। किन्तु १०८८ ई०में कलक्टर साहबके लिखे हुए विवरणसे जाना जाता है, कि १०२७ ई० तक महेशके वंशधर इस प्रकारका कर ग्रहण करनेके अधिकारी न थे, पर १०२८ ई०में महब्बतजङ्गको सूबादारीके समयमें उक्त कर ग्रहण करनेकी क्षमता दी गई थी।

१५५८ ई०में महेश ठाकुर पाँच लड़के छोड़ कर परलोकको सिधारे। बड़े लड़के रामचन्द्र ठाकुरकी अविवाहित अवस्थामें मृत्यु हुई। दूसरे लड़के गोपाल ठाकुर कुछ काल तक जमींदारी भोग करके काशीके वासी हुए और १५८५ ई०में स्वर्गलोकको प्राप्त हुए। तीसरे अचित् ठाकुर (अजित वा अच्युत) अपुत्रक अवस्थामें मरे। चौथे परमानन्द ठाकुर मध्यम भाईके बाद जमींदारी भोग करने लगे, किन्तु उनका भी अपुत्रक अवस्थामें देहान्त हुआ। पीछे पाँचवें शुभङ्कर ठाकुरने जमींदारीका अधिकार प्राप्त किया। १६०७ ई०में इनकी मृत्यु हुई। दरभङ्गेके वर्त्तमान राजगण इन्हीं शुभङ्करके वंशोत्पन्न हैं।

शुभङ्करकी मृत्युके बाद पुरुषोत्तमने पितृसम्पत्ति पाई। १६४२ ई०में उनके मरने पर उनके सबसे छोटे भाई सुन्दर ठाकुर सारी सम्पत्तिके अधिकारी हुए। २० वर्ष राज्य करनेके बाद १६६२ ई०में उनकी मृत्यु हुई। पीछे इनके बड़े लड़केने राज्याधिकार पाया। १६८४ ई०में महीनाथके अपुत्रक अवस्थामें मरने पर उनके छोटे भाई नृपति ठाकुर राजा बन बैठे। १७०० ई०में नृपतिके मरने पर उनके दूसरे लड़के रघुसिंह राज्याधिकारी हुए। सूबादार सरबुलन्द जङ्गको उपयुक्त भेंट देकर रघुसिंहने 'राजा'की उपाधि पाई और मालिक साथ रुपये कर दे कर सरकार तिरहुतकी मुकर्रर जमा ग्रहण की। नवाब सरबुलन्दके दीवान राजा बख्तोधरको फिर भी ५० हजार रुपया नजराना दे कर उन्होंने निर्विवादसे जमींदारी भोग करनेकी व्यवस्था कर ली। रघुने नूतन जमींदारी और राजाकी उपाधि पा कर अपने वंशगत 'ठाकुर' की उपाधि छोड़ दी और राजबोधक 'सिंह'की उपाधि ग्रहण की। कुछ दिनके बाद राजा रघुसिंहके पितामह सुन्दर ठाकुरके दूसरे भाई नारायण ठाकुरके पौत्र एकनाथ ठाकुर इनसे डाह करने लगे। उन्होंने नवाब सरबुलन्दजङ्गको सूचना दी कि, राजा रघुसिंह लाख रुपये कर देकर जिस सरकार तिरहुतका भोग कर रहे हैं, उसकी आमदनी अब सौगुना वृद्धि हो गई है। सचमुच १६८५ ई०में सरकार तिरहुतसे ७६८४८७) रु० राजस्व वसूल होता था। नवाब यह सम्वाद पा कर उसी समय तिरहुतकी ओर चले और वहाँ जाकर उन्होंने राजा रघुकी सम्पत्ति जब्त कर ली तथा उनके परिवारवर्गको कैद कर पटना भेज दिया। राजा रघु प्राण ले कर किसी तरह भागे। नवाबने उन्हें पकड़नेके लिये आदमी नियुक्त किये। कुछ दिनोंके बाद वे स्वयं नवाबके समीप पहुँचे और उनका प्रसाद लाभ कर पुनः स्वराज्यमें प्रतिष्ठित हुए। किन्तु इस बार उनकी सब क्षमता जाती रही। वे सरकार तिरहुतके तहसीलदार मात्र हो कर रहे और 'मादुर' कर ग्रहण करनेका अधिकार उन्हें इस शर्त पर मिला कि वे सरकार तिरहुतके विचारादि कार्य करेंगे, प्रजाका कष्ट दूर करेंगे और देशकी उन्नतिकी ओर विशेष ध्यान रखेंगे। राजा रघुने जीवनके अवशिष्ट कालमें ये सब स्वत्व प्रतिपालन किये थे। १७३६ ई०में उनका देहान्त हुआ। इनके बड़े लड़के विष्णुसिंहने पितृ-अधिकार पाया, किन्तु अपुत्रकावस्थामें १७४० ई०को इनकी मृत्यु हुई। बाद इनके भाई नरेन्द्रसिंह पैतृकसम्पत्तिके अधिकारी

अंग्र राजा मधुके साथ बंदोवस्त कर दिया। बरकत उल्ला खाँ भी इस समय घरकी छत परसे गिर कर कराल कालके गालमें फँसे और उनके उत्तराधिकारियोंके जमींदारी अपने पास रखनेमें अस्वीकार करने पर अवशिष्ट जमींदारीका भी राजा मधुके हाथ बंदोवस्त कर देनेका विचार हुआ। किन्तु राजा अलीपुर परगने और सरकार तिरहुतकी सुकरंरी जमा पाये विना बंदोवस्त करनेको राजी न हुए। इस पर कलक्टरने १७८३ ई०में बहुतसे ठेकेदारोंके साथ ७ वर्षोंके लिए बंदोवस्त कर दिया। पीछे कलक्टरने पुनः राजाके साथ मलिकाना और टसुरतके अलावा १६८५०६) रु०में जमींदारी बंदोवस्त कर देनेका विचार किया। पहले राजाने और भी ६ हजार रुपये कमा देनेकी चेष्टा की, किन्तु अन्तमें दश हजार रुपये और बढ़ाकर जमींदारीका भार ग्रहण किया।

१८०८ ई०में मधुसिंह ५ लड़के छोड़ कर स्वर्गलोकको प्राप्त हुए। बड़े लड़के कृष्णसिंहको अपुत्रकावस्थामें मृत्यु हो गई। पीछे दूसरे लड़के छत्रसिंह राजा हुए। १८३८ ई०में छत्रसिंहका भी देहान्त हो गया। इन्होंने ही सबसे पहले 'महाराज' की उपाधि धारण की थी। छत्रसिंहने अपनी जीवन दशामें सारी सम्पत्ति बड़े लड़के रुद्रसिंहके हाथ समर्पण की और छोटे वासुदेवको जराइल परगना, ४ मकान, २ हाथी और राजप्रासादमें कई एक घर दिये। छत्रसिंहने अपने भाइयोंमेंसे कीर्त्तिको परगना जबदी, गोविंदको परगना पहाड़पुर और रघु तथा रामपतिको परगना पचाही दिया। वे जीते जी कलक्टरीमें अपना नाम खारीज करा कर अपने लड़के रुद्रका नाम लिखवा गये थे। पिताकी मृत्युके बाद वासुदेवसिंह आधा राज्य पानेके लिए कुलाचारकी उपेक्षा करके नालिश की, किन्तु मुकदमेमें वे हार गये। पीछे अपील करने पर भी कुछ न हुआ। महाराज रुद्रसिंह १८५० ई०में परलोकको सिधारे और उनके लड़के महेश्वर सिंह राजा हुए। १८६० ई०में भंभारपुरमें महेश्वरकी मृत्यु हुई। इस समय महेश्वरके दोनों पुत्र लक्ष्मीश्वर और रामेश्वर नाबालिग थे। इस कारण सारी सम्पत्ति कोर्ट-आफ-वार्ड्सके अधीन हुई। इस समय जमींदारीकी आय प्रायः १६ लाख रुपयेकी थी, किन्तु ऋण ७० लाख रुपये था, बंदोवस्त भी अच्छा नहीं था।

दरभङ्गकी जमींदारी तिरहुत, मुङ्गेर, पुर्णिया और भागलपुरमें अवस्थित है। तिरहुतमें जराइल, हाटी और अलीपुर परगनोंमें, भागलपुरके बर्चौर, तिरहुत और नरटोगा परगनोंमें, पुर्णियाके धर्मपुर परगनेमें और मुङ्गेरके हवेली खरगपुर परगनेमें दरभङ्गाराजकी जमींदारी है। धर्मपुर परगना १७७६ ई०में सम्राट् शाहआलमने राजा प्रतापसिंहको दिया था। १२ वर्षोंमें कोर्ट-आफ-वार्ड्सने ७० लाख ऋण चुका कर राज्यकी आय भी ८ लाख बढ़ा दी। बाद लक्ष्मीश्वरसिंहने बालिग हो कर राज्यका भार ग्रहण किया। १८९८ ई०में उनके मरने पर उनके छोटे भाई वर्त्तमान महाराजधिराज सर रामेश्वरसिंह, के०, सि०, आइ०, इ०, राज-कार्य चला रहे हैं। ये कुछ समय तक वायसरायकी मन्त्री-सभाके सभ्य थे। राज्यकी आमदनी ८० लाख रुपयेकी है। कलकत्ता-विश्वविद्यालयमें संलग्न महाराजका एक भवन है जो 'दरभङ्गा बिलडिंग' नामसे प्रसिद्ध है। जमींदारी कई एक विभागोंमें विभक्त है। प्रत्येक विभाग एक एक सबमेनेजरके अधीन है। प्रत्येक मेनेजरके अधीन तहसीलदार हैं जिन्हें मालगुजारी आदि वसूल करनेका अधिकार है।

दरमन (फा० पु०) औषध, इलाज।

दरमा (हिं० स्त्री०) बांसकी एक प्रकारकी चटाई। इससे बंगालमें झोपड़ियोंकी दीवार बनाई जाती है।

दरमाहा (फा० पु०) मासिक वेतन, तनखाह।

दरमियान (फा० पु०) मध्य, बीच।

दरमियानी (फा० वि०) १ मध्यका, बीचका। (फा० पु०) २ मध्यस्थ, वह मनुष्य जो दो आदमियोंके बीचके झगड़ेका निबटेरा करता है, दलाल।

दरवाजा (फा० पु०) १ द्वार, मुहाना। २ कपाट, किवाड़।

दरवी (हिं० स्त्री०) १ सांपका फन। २ संड़सी, दस्तपनाह। ३ करछुल, पौना।

दिन सूर्योदयके समय सात मनुष्य घोड़े पर सवार हो किसी निर्दिष्ट स्थानमें उपस्थित हों। वहां जिनका घोड़ा सबसे पहले हिनहिनावेगा, वही सिंहासनके अधिकारी ठहराए जायगे। दरायुसके इवारिस नामका एक विश्वस्त और विचक्षण भृत्य था। उसीके कौशलसे दरायुसका घोड़ा सबसे पहले हिनहिनाया। ठीक इसी समय परिष्कार आकाशमें बिजलीको कड़कड़ाहट और मेघका गर्जन सुनाई पड़ा। इस घटनाको देख अन्य छह मनुष्य बहुत जल्द घोड़े परसे उतर कर दरायुसके पांव तले गिर पड़े और उन्हें सम्राट् स्वीकार कर लिया।

इस प्रकार ( ५२१ ई० सन्‌के पहले ) दरायुसने पारस्यका सिंहासन सुशोभित किया। अरबी लोगोंको छोड़ कर एशियाके जिन सब जातियोंने काइरस और काम्बाइसिसकी अधीनता स्वीकार कर ली थी, वे भी अब दरायुसकी छत्रछायामें आ गईं। सिंहासन पर बैठनेके बाद ही इन्होंने पहले अतोषा और अन्तिस्तोन नामकी काइरसकी दो कन्याओंसे, पीछे काइरसके पुत्र स्मारदिसकी कन्या पटमिस और ओटानिस नामक एक दूसरे व्यक्तिकी कन्यासे विवाह किया।

अपने प्रभुत्वकी जड़ मजबूत कर इन्होंने पहले एक अश्वमूर्ति बनवाई और उसके ऊपर इस प्रकार लिखवा दिया—'हयतास्पके पुत्र दारयवुस्‌ने अपने घोड़ेकी चतुरता यथा इवारिस नामक भृत्यकी तीक्ष्ण बुद्धिके बलसे पारस्यका साम्राज्य पाया था।'

इसके अनन्तर इन्होंने पारस्य साम्राज्यको २० प्रदेशोंमें विभक्त कर एक शासनकर्त्ताके अधीन प्रत्येकका नाम क्षत्रपी ( Satraphy ) रक्खा। इन सब शासनकर्त्ताओंके नाम भी क्षत्रप रखे गये। प्रत्येक क्षत्रपसे कितना कर लिया जायगा तथा सेनाओं और राजपरिवारके लिये कितना द्रव्य देना पड़ेगा, दरायुसने उसकी भी तादाद स्थिर कर दी।

उधर सारदिसके शासनकर्त्ता ओरिटस बिना कारण-के सम्भ्रान्त लोगोंकी हत्या बहुत निठुरतासे किया करते थे। यह देख दरायुसने उन्हें दण्ड देनेका संकल्प कर लिया। ओरिटस्‌के विरुद्ध सेना न भेज कर दरा-युसने स्वयं कुछ लोगोंको साथ ले उन्हें मार डाला।

इसके कुछ समय बाद ही दरायुस जब आखेटको निकले थे, तब घोड़ेसे उतरते समय इनका घुटना चकनाचूर हो गया था। डिमक्सिडिस नामक एक चिकित्सकको चिकित्सासे इन्होंने बहुत जल्द आरोग्य लाभ कर लिया।

दरायुस जब काम्बाईसिसके शरीर-रक्षक बन कर मिश्र गए थे, तब वहां स्यामसके दुर्वृत्त शासनकर्त्ता पलिक्रेटिसके भाई सिलोसनके शरीर पर इन्होंने एक ऐसा सुन्दर कपड़ा देखा कि उसे खरीदनेको इनको उत्कट इच्छा हो गई। किन्तु सिलोसनने बिना कुछ लिए ही उसे इन्हें दे दिया था। पीछे जब ये पारस्यके राजा हुए, तब सिलोसनने आ कर इन्हें पहलेकी बात याद दिला दी इस पर इन्होंने प्रचुर स्वर्ण और रजत मुद्रा देना चाहा। किन्तु सिलोसनने अर्थ लेना तो अस्वीकार किया पर अपनी जन्मभूमि स्यामसकी उद्धार कर उन्हें प्रदान करनेकी प्रार्थना की। दरायुस इस पर भी सम्मत हो गए और स्यामसके उद्धारके लिए ओटानिसकी एक दल सेनाके साथ भेजा। ओटानिस ने बहुत आसानीसे स्यामस पर अधिकार कर उसे सिलोसनको अर्पण किया।

ठीक इसी समय बाबिलनके अधिवासी विद्रोही हो उठे। दरायुसने यह संवाद पा कर ही प्रभूत सेनाको साथ ले उनके विरुद्ध यात्रा की और नगरको घेर लिया। कई दिन बीत गए, पर बाबिलोनियोंको परास्त कर उन्हें अधीनता स्वीकार करानेका कोई लक्षण दीख नहीं पड़ता था। इसी प्रकार एक वर्ष आठ मास गुजर गए। दरायुसके सभी कौशल बाबिलोनियोंके सामने निष्फल होने लगे। अवरोधके बीसवें महीनेमें योपैरिस नामक दरायुसके एक कर्मचारीके बुद्धिकौशलसे बाबि-लन हाथमें आ गया। योपिरस अपनी नाक और कान काट कर बाबिलोनियोंके समीप गए थे और दरायुससे उनकी यह दुर्दशा हुई है, कह सुनाया था। बाबि-लोनियोंने उनकी बात पर विश्वास कर अपना सभी भार उन पर सुपुर्द कर दिया। अच्छा मौका देख कर योपीरसने विश्वासघातकतासे दरायुसके हाथ बाबिलन नगर समर्पण किया। दरायुसने नगर पर पूरा अधि-

बत् शरीरमें बहुत कष्ट फैल जाता है तथा १० छोटी छोटी शिराओंमें भी प्रवेश करता है। (हृत्पुण्डरीक)

दशहर—ग्वालियर राज्यके अन्तर्गत एक नगर। यह मध्य भारतके सुपावर एजेन्सीके अधीन दशहर नामक जागीर का प्रधान नगर है। यह अक्षांशसे १० मील उत्तर महीदपुरसे १२ मीलकी दूरी पर अवस्थित है।

दशक (सं॰ क्ली॰) दश परिमाणमस्य कन्। दश संख्या। मनुके अनुसार धृति, क्षमा, दम, अस्तेय, शौच, इन्द्रियनिग्रह, धी, विद्या, सत्य और अक्रोध ये दश धर्मके लक्षण हैं।

दशकण्ठ (सं॰ पु॰) दश कण्ठा यस्य। रावण।

दशकण्ठहा (सं॰ पु॰) रावणका मारक श्रीरामचन्द्र।

दशकण्ठजित् (सं॰ पु॰) दशकण्ठं जयति जि क्विप्। रावणजेता, राम।

दशकण्ठारि (सं॰ पु॰) रावणके अरि, श्रीरामचन्द्र।

दशकन्ध (हिं॰ पु॰) रावण।

दशकन्धर (सं॰ पु॰) दशकन्धरा ग्रीवा यस्य। रावण।

दशकन्धरजित् (सं॰ पु॰) दशकन्धरं जयति जि क्विप्। राम।

दशकन्यातीर्थ (सं॰ क्ली॰) तीर्थभेद, एक तीर्थका नाम।

दशकर्मज्ञ (सं॰ पु॰) दश कर्म-ज्ञा-क। दशकर्मके मन्त्रादि विषयमें अभिज्ञ, जो दशकर्मके मन्त्रादि जानता हो।

दशकर्मन् (सं॰ क्ली॰) दशविध कर्म। गर्भाधानादि दशविध संस्कारकर्म, गर्भाधानसे लेकर विवाह तकके दश संस्कार यथा—गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, निष्क्रामण, नामकरण, अन्नप्राशन, चूडाकरण, उपनयन, और विवाह।

दशकर्मपटु (सं॰ पु॰) दशकर्मसु पटुः। दशकर्म विषयोंके पारदर्शी।

दशकर्मपद्धति (सं॰ स्त्री॰) दशकर्मणां पद्धतिः। दशकर्म-विषयक पद्धति, जिस पुस्तकमें दशकर्मके सभी विवरण लिखे हुए हैं, उसे दशकर्मपद्धति कहते हैं। साम, ऋक् और यजुर्वेदीय तीन दशकर्मपद्धतियां हैं; उनमेंसे भवदेवभट्टने सामवेदीय, पशुपतिभट्टने यजुर्वेदीय और कालेयोंने ऋग्वेदीय दशकर्मपद्धति प्रणयन की। इन्हीं पद्धतियोंके अनुसार अभी समस्त संस्कार कार्य किये जाते हैं।

दशकर्मान्वित (सं॰ पु॰) दशकर्मभिः अन्वितः। १ दशकर्म द्वारा शुभ जो सब कार्यादि करते हैं उन्हें दशकर्मान्वित कहते हैं। २ दशकर्मान्वित ब्राह्मण, जो दशकर्म विषयक और अन्यान्य सब प्रकारके पौरोहित्यादि कार्य अच्छी तरह जानते हैं, उन्हें दशकर्मान्वित कहते हैं।

दशकामजव्यसन (सं॰ क्ली॰) कामसे उत्पन्न दश प्रकारके व्यसन। मृगया, अक्षक्रीड़ा, दिवानिद्रा, परनिन्दा, प्रमदासक्ति, नृत्य गीत, क्रीड़ा वृथा भ्रमण और मद्यपान ये ही दश प्रकारके व्यसन कामज हैं। व्यसन देखो।

दशकुमारचरित (सं॰ क्ली॰) महाकवि दण्डीका बनाया हुआ एक गद्यग्रन्थ। इसमें दश राजकुमारोंके चरित वर्णित हुए हैं, इसीसे इस ग्रन्थका नाम दशकुमारचरित पड़ा है। यह एक अत्यन्त आश्चर्य उपन्यास ग्रन्थ है। कविने इसमें अलौकिक कवित्वशक्तिका परिचय दिया है। यह ग्रन्थ दो भागोंमें विभक्त है—पूर्व और उत्तर भाग। कोई कोई पण्डित कहते हैं कि दशकुमारका पूर्वभाग ही दण्डीका बनाया हुआ है उत्तरार्द्ध किसी दूसरे कविका कृत है। इस प्रकारकी किंवदन्तीका कोई प्रमाण नहीं मिलता है।

दशकुलवृक्ष (सं॰ पु॰) दशसु मितः कुलवृक्षः। तन्त्रोक्त कुल वृक्ष दशक, तन्त्रके अनुसार दशकुलवृक्ष। लिसोड़ा, करञ्ज, बेल, पीपल, कदम्ब, नीम, बरगद, गूलर, आंवला और इमली ये ही दश कुलवृक्ष हैं। सभी साधकोंको प्रातःकाल उठ कर इन दश कुलवृक्षोंको प्रणाम करना चाहिए।

दशकोणी (सं॰ स्त्री॰) पञ्जाबकी ग्यारह नदीमेंसे एक।

दशक्षीर (सं॰ क्ली॰) दशविध क्षीर। दशविध दुग्ध, सुश्रुतके अनुसार दश जन्तुओंका दूध। गाय, बकरी, ऊंटनी, भैंस, घोड़ी, स्त्री, हथिनी, हरिणी और भेड़ी इन दश प्रकारके जन्तुओंके क्षीरको दशविध क्षीर कहते हैं। दुग्ध देखो।

दशगात्र (सं॰ पु॰) १ शरीरके दश प्रधान अङ्ग। २ मृतक सम्बन्धी एक कर्म। यह मनुष्यके मरनेके पीछे दश दिन तक होता रहता है। इसमें प्रतिदिन पिण्ड दान करते हैं। पुराणके अनुसार इसी पिण्डके द्वारा

क्रम क्रमसे प्रेतका शरीर बनता है और दशवें दिन पूरा हो जाता है, पहले पिण्डसे सिर, दूसरेसे आँख, नाक, कान इत्यादि बनते हैं।

दशग्राम (सं० क्लो०) दशग्रामयुक्त परगना।

दशग्रामपति (सं० पु०) दशानां ग्रामाणां पतिः, उत्तरपद द्विगुस०। दशग्रामके अध्यक्ष, वह जो राजाकी ओरसे दश ग्रामोंके अधिपति बनाया गया हो। जिसको आज्ञासे दशग्राम शासित होते हैं, उसे दशग्रामपति कहते हैं। इसका विषय मनुस्मृतिमें इस प्रकार लिखा है—राजा राज्यको सुरक्षाके लिए यथासाध्य दो, तीन, दश वा सौ ग्रामोंके मध्य एक दल सैन्य संस्थापन करे और एक एक अधिनायकके ऊपर उन ग्रामोंके विचारादिका भार सौंप दे। राजा पहले पहल प्रत्येक ग्राममें एक एक अधिपति, पीछे क्रमशः उससे अधिक प्रतिष्ठा और योग्यताके मनुष्य देख कर दश ग्रामोंका अधिपति नियत करे। इसी प्रकार बीस, सहस्र आदि तकके ग्रामोंके हाकिम नियुक्त कर सकते हैं। जब ग्राममें चोरी आदि किसी प्रकारका अन्यान्य कार्य उपस्थित हो जाय, तो ग्रामाधिप स्वयं उसका विचारादि करते हैं। यदि सम्यक् रूपसे वे कर न सकें, तो दशग्रामाधिपति उसका न्याय कर सकते हैं। यदि वे भी इसमें असमर्थ हों, तो इसी प्रकार उत्तरोत्तर अधिनायकको इसका विचार करना चाहिये। (मनु ७अ०) अभी जिस प्रकार एक एक जिला मजिष्ट्रेटसे शासित होता है, उसी प्रकार पहले भी ग्रामपति, दशग्रामपति आदिसे एक ग्राम वा दशग्राम शासित होते थे।

दशग्रामिक (सं० त्रि०) दशग्रामा अधिकृतत्वेन सन्त्यस्य ठन्। १ दशग्रामाधिप, दशगांवके मालिक। २ दशग्रामादिके अदूर देशादि।

दशग्रामी (सं० पु०) दशग्रामा अधिकृतत्वेन सन्त्यस्य इनि। दशग्रामका अधिपति, दशगांवका मालिक।

दशग्रीव (सं० पु०) दश ग्रीवा अस्य। १ रावण। २ असुरविशेष, एक राक्षसका नाम। ३ दमघोषका एक पुत्र, शिशुपालका भाई। ४ एकादश मन्वन्तरमें इन्द्रका शत्रुभेद, ग्यारहवें मन्वन्तरमें इन्द्रके एक शत्रुका नाम। इसका दूसरा नाम हय था। (गरुडपु० ८७ अ०)

दशजटा (सं० स्त्री०) दशमूल।

दशज्योतिस (सं० पु०) सुभ्राजका बड़ा लड़का। इसके दश हजार पुत्र थे। (भारत आदि० १ अ०)

दशत् (सं० स्त्री०) दश परिमाणस्य अति। दशवर्ग, दशकी संख्या।

दशतय (सं० त्रि०) दश अवयवा यस्य, दशानां अवयवा वा संख्यायाः अवयवे तयप्। १ दशसंख्या, दशका अंक। २ दश संख्यान्वित, जिसमें दशका अंक हो।

दशति (सं० स्त्री०) दशाहत्ता दश निपातनात् साधुः। शत संख्या, सौ।

दशदशी (सं० त्रि०) दशाहता दश परिमाणस्य डिनि। शतगुणित, सौ गुना।

दशदिक् (सं० स्त्री०) पूर्वादि दिक्समूह। यथा—पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, अग्नि, नैऋत, वायु, ईशान, अधः और ऊर्द्ध।

दशदिक्पाल (सं० पु०) दशदिशः पालयति, पाल-अच्। दश दिशाओंके अधीश्वर, वे सब देवगण पूर्वादि क्रमसे दशों दिशाओंका पालन करते हैं—इन्द्र पूर्वदिशाके पालक, अग्नि अग्निकोणके, यम दक्षिणदिशाके, निऋत नैऋत कोणके, वरुण पश्चिमदिशाके, मरुत् वायुकोणके, कुवेर उत्तरदिशा, ईश ईशान कोण, ब्रह्मा ऊर्द्ध दिशा और अनन्त अधःदिशाके पालक हैं। ये दश देवता दशों दिशाओंको रक्षा करते हैं। प्रत्येक पूजामें इन्द्रादि दशदिक्पालकी पूजा करनी पड़ती है।

दशद्वार (सं० पु०) शरीरके दश छिद्र, यथा—२ कान, २ आंख, २ नाक, १ मुख, १ गुद, १ लिङ्ग और १ ब्रह्माण्ड।

दशधा (सं० अव्य०) दशानां प्रकारः दश-धा (संख्यायां विधार्थे धा। पा ५।३।४२) दश प्रकार, दश तरह।

दशन् (सं० त्रि०) दन्श बाहु० कनिन्। १ संख्याविशेष, दश। २ दश संख्यायुक्त, जिसमें दश अंक हों।

दशन (सं० क्लो०) दश्यतेऽनेन शरीरं दन्श करणे ल्युट् दश दशीति निर्देशात् क्वचित् किल्वपि न लोपः। १ कवच। (पु०) २ शिखर। ३ दन्त, दांत।

दशनच्छद (सं० पु०) दशनान् दन्तान् छादयति छादि अच् कसः। ओठ, होंठ।

दशनपद (सं० क्लो०) दशनस्य दशनक्षतस्य पदं। दशन-

दशनामी संन्यासियोंमेंसे अनेक सुपण्डित, ग्रन्थकार और अध्यवसायशील पर्याटक देखे जाते हैं। शङ्कराचार्यके शिष्य आनन्दगिरिने उनके जीवनीविषयक एक प्रबन्ध लिखा है और उनके बनाये हुए सूत्रभाष्य आदिको टीका भी रची है। सुप्रसिद्ध माधवाचार्यने संन्यासधर्म ग्रहण करनेके बाद वेदभाष्य लिखा और तभीसे वे विद्यारण्यस्वामी नामसे प्रसिद्ध हुए। इस सम्प्रदायके अनेक संन्यासी आज भी सेतुबन्ध, बदरिकाश्रम, केदारनाथ, कैलास पर्वत और मानस सरोवर, यहां तक कि बेलुचिस्तान आदि स्थानोंमें भ्रमण किया करते हैं। पुराणपुरी तिब्बत और रुषियासे हो आये थे।

ये लोग कोपीन पहनते हैं। मरने पर शवदाह नहीं होता शव या तो नदीमें फेंक दिया जाता या जमीनमें गाड़ा जाता है। ये लोग भिन्न भिन्न पन्था और वृत्तिका अवलम्बन करके दण्डी, परमहंस आदि नाम धारण करते हैं। संन्यासी और दण्डी देखो।

दशनोच्छिष्ट (सं० क्लो०) १ निश्वास, नाक या मुंहके बाहर निकलनेवाला श्वास। २ अधर चुम्बन, होठोंका चूमना।

दशप (सं० पु०) दश ग्रामान् पाति रक्षति पा-क। दश ग्रामरक्षक, राजनियुक्त पुरुषभेद। जिस राजपुरुषके ऊपर दस ग्रामोंका रक्षणावेक्षणका भार सौंपा गया हो, उसे दशप वा दशग्रामपति कहते हैं। राजा किसीको एक ग्रामका, किसीको दश, बीस वा सौ ग्रामोंका आधिपत्य देते हैं।

दशपञ्चतपस् (सं० पु०) दशसु इन्द्रियेषु पञ्चसु वह्निषु तपो यस्य। इन्द्रियजयपूर्वक पञ्चाग्नितपधारी, जो पञ्च ज्ञानेन्द्रिय और पञ्च कर्मेन्द्रियको जीत कर पञ्चाग्निमाध्य तप करते हैं उन्हें दशपञ्चतपस् कहते हैं।

दशपल्ला—उड़ीसेके करद महालोंमेंसे एक छोटा राज्य। यह अक्षा० २०°११ से २०°२५' उ० और देशा० ८४°२८' से ८५°७' पू०में अवस्थित है। क्षेत्रफल ५६८ वर्गमील है। इसके उत्तरमें अङ्गुल राज्य, नरसिंहपुर राज्य और महानदी; दक्षिणमें मन्द्राज प्रदेशके अन्तर्गत गुमसर राज्य, पूर्वमें खण्डपाड़ा और नयागढ़ राज्य तथा पश्चिममें बौद राज्य है। यह छोटा राज्य पर्वतमय है। इसके प्रधान पर्वतका नाम गोआले टेश है जिसकी ऊंचाई २५०६ फुट है। प्रधान शहरका नाम दशपल्ला है।

लोकसंख्या प्राय ५१९८७ है। हिन्दू और असभ्य निवासियोंमें कन्धं जातिकी संख्या ही अधिक है। राज्यको आय लगभग ७०००) रु०की है जिसमेंसे ६६१) रु० वृटिशसरकारको देने पड़ते हैं। यह राज्य दो भागोंमें विभक्त है। महानदीके दक्षिणखण्डको दशपल्ला और उत्तरखण्डको युदुम या जोरेपल्ला कहते हैं। शेष अंश जीत कर दशपल्ला राज्यमें अन्तर्भुक्त किया गया है। यह अंश पहले अङ्गुल राज्यके अन्तर्गत था।

यहांके राजवंश सूर्यवंशीय क्षत्रिय है। इनकी उपाधि भञ्ज और राजचिह्न मयूर हैं। बौदराज्यके एक पुत्रने पांच सौ वर्ष पहले यह राज्य स्थापन किया। मयूरभञ्जके राजाको सदृश इस वंशके आदिपुरुष मयूरडिम्बसे उत्पन्न हुए हैं। वर्त्तमान कालमें राजाके ५२१ सैन्य और २६८ पुलिस प्रहरी हैं। इसमें कुल ४८५ ग्राम लगते हैं जिसमेंसे कुञ्जवन प्रधान है। राज्यमें १ दातव्य औषधालय, १ मिडिल-स्कूल, २ अपर प्राइमरी तथा ३० लोअर प्राइमरी स्कूल है।

दशपारमिताधर (सं० पु०) दश पारमिता धरो येन। बुद्ध।

दशपिण्ड (सं० पु०) मृत्युके बाद दिये जानेके दश पिण्ड।

दशपुर (सं० क्लो०) दश दिशः पिपर्त्तीति पृ-क। १ कैवर्त्ती मुस्तक, केवटी मोथा। दश पुरी यत्र। २ देशविशेष, मालवेका एक प्राचीन विभाग। इसके अन्तर्गत दश नगर थे। मेघदूतमें इसका नाम आया है। इसका वर्त्तमान नाम मन्दशोर है।

दशपुरुष (सं० पु०) दश गुणितः पुरुषः। स्वजनकावधि पुरुष दशक, अपनेसे ले कर दश पीढ़ी।

दशपूर (सं० क्लो०) दश दिशः पूरयति पूर-अण्। नगरविशेष। दशपुर देखो।

दशपूर्वरथ (सं० पु०) दशपूर्वः रथः यस्य। दशरथ।

दशपेय (सं० पु०) दशभिः पुरुषैव समं पेयं यत्र। यज्ञभेद, एक प्रकारका यज्ञ।

दशबल (सं० पु०) दशबलानि यस्य। बुद्ध। दान,

यमोऽमतिमोहेन प्रवेशमानं पतिं तव ।
तत्क्षमस्व महेशानि यथारुचि तथा कुरु ॥
एवमुक्त्वा महेशेन तया सा जगदम्बिका ।
ईषन्महास्यवदना वदनं चेदमब्रवीत् ॥
त्वं तिष्ठ सर्वप्रमथैः स्वदेव महेश्वर ।
यास्यहं मत्पितुगृहे साम्प्रतं यज्ञदर्शने ॥
इत्युक्त्वा सा महादेवं ताराप्यूर्द्ध्वव्यवस्थिता ।
एकरूपा समभवत् सहसा तत्र नारद ॥
अन्याश्च मूर्त्तयश्चाष्टौ सहसान्तर्हिता स्तदा ।
अथ शम्भुः समालोक्य गन्तुमिच्छुं सुरेश्वरीं ॥
प्रमथानां भगवान् रथमानय चोत्तमम् ।
युतमायुतसिंहेन रत्नजालविराजितम् ॥
तच्छ्रुत्वा तत्क्षणादेव प्रथमाधिपतिः स्वयं ।
रथं समानयत् सिंहैर्युतैर्युक्तमाशुगैः ॥
तां समारोपयामास प्रमथाधिपतिः स्वयं ।
तस्मिन् रथेस्थिता काली विह्वला भीमरूपिणी ॥"

( महाभागवत ८म अ० )

ऊपर दश महाविद्याको उत्पत्तिके विषयमें जो विवरण लिखा गया, वह महाभागवत पुराणके सिवा और किसी पौराणिक वा तान्त्रिक ग्रन्थमें नहीं मिलता ।

तन्त्रमें महाविद्याकी उत्पत्ति और प्रकारसे वर्णित है—

"हली कृष्णत्वमासाद्य शुक्लापि नीलरूपिणी ।
लीलया वाक्प्रदात्वेन तेन नीलसरस्वती ॥
तारकत्वात् सदा तारा तारिणी च प्रकीर्त्तिता ।
भुवनानां पालकत्वाद्भुवनेशी प्रकीर्त्तिता ॥
सृष्टिस्थितिकरी देवी भुवनेशी प्रकीर्त्तिता ।
श्रीदात्री च सदा शिवा श्रीविद्या च प्रकीर्त्तिता ॥
निर्गुणा च महादेवी षोडशी परिकीर्त्तिता ।
भैरवी दुःखसंहन्त्री यमदुःखविनाशिनी ॥
कालभैरवभार्या च भैरवी परिकीर्त्तिता ।
त्रिशक्ति फलदा देवी छिन्ना चैव सुरेश्वरी ॥
त्रिगुणा च महादेवी मोहिनी मोक्षदा ध्रुवं ।
धूमावती महामाया धूम्रासुरनिसूदनी ॥
धूम्ररूपा महादेवी चतुर्वर्गप्रदायिनी ।
जगन्माता जगद्धात्री जगतामुपकारिणी ॥
बकारे वारुणी देवी गकारे सिद्धिदा स्मृता ।
लकारे पृथिवी चैव चैतन्या मे प्रकीर्त्तिता ॥
मातंगी मदशीलत्वान्मतंगासुरनाशिनी ।
सर्वापत्तारिणी देवी मातंगी परिकीर्त्तिता ॥
वैकुण्ठवासिनी देवी कमला च परिकीर्त्तिता ।
पातालवासिनी देवी लक्ष्मीरूपा च सुन्दरी ॥
एता दशमहाविद्याः सिद्धविद्याः प्रकीर्त्तिताः ।"

महादेवीके शुक्ला होने पर भी कालिमें कृष्णत्व प्राप्त कर नीलरूपिणी हो गई थीं । अब लीलाक्रमसे इन्होंने वाक्‌शक्ति प्रदान की, इसीसे इनका नाम नील-सरस्वती पड़ा । सब भूतोंको तारण करनेके कारण वे तारा वा तारिणी कहलाई । ये सब भुवनोंका पालन करती हैं इसीसे ये भुवनेश्वरी नामसे प्रसिद्ध है तथा सृष्टि और स्थितिकारिणी होनेसे भी ये भुवनेश्वरी कह-लाईं । महादेवी श्री दान करती हैं, इसीसे ये श्रीविद्या नामसे प्रसिद्ध हैं । ये त्रिगुणातीता हैं इसीसे इनका नाम षोड़शी है । ये सब प्रकारके दुःखोंका नाश करती हैं, यम-यन्त्रणासे रक्षा करती है और भैरवकी भार्या हैं इसीसे इनका नाम भैरवी पड़ा है । यह देवी त्रिशक्तिरूपिणी हैं, मस्तकछिन्ना हैं, मोहिनी और मोक्षदायिनी हैं, इसीसे इनका नाम छिन्नमस्ता हुआ है । इसी महामायाने धूम्रासुरका विनाश किया था, तथा इनका वर्ण धूम्र है तथा ये धर्म अर्थ काम और मोक्षको देनेवाली है इसीसे ये धूमावती नामसे प्रसिद्ध हैं । बकार शब्दका अर्थ वारुणी देवी, गकार शब्दका सब प्रकारकी सिद्धिदायिका और लकार शब्दका अर्थ पृथिवी है तथा ये स्वयं चैतन्यरूपिणी हैं इसीसे इनका नाम बगला रखा गया है । महादेवी अत्यन्त मदशीला हैं, इन्होंने मतङ्ग असुरको मारा है तथा ये सब आपदोंसे उद्धार करती हैं, इसी कारण इनका नाम मातङ्गी है । महादेवी रमेशा वैकुण्ठमें वास करती हैं, इसीसे इनका नाम कमला और पातालमें रहनेके लक्ष्मी नामसे प्रसिद्ध हैं । यह दशमहाविद्या भी सिद्धविद्या नामसे वर्णित हैं ।

नारद-पञ्चरात्रमें ( ३।१ प० ) लिखा है—

"दक्षगेहे समुद्भूता या सती लोकविश्रुता ।
कुपिता दक्ष राजर्षि पती त्यक्त्वा कलेवरं ॥

भ्राजयमाना रूपाढ्यो रूपमप्यद्भुतं परा ।
यन्नास्ति त्रिषु लोकेषु सौन्दर्यमपि कुत्रचित् ॥
दधौ तद्रूपमतुलं सर्वेषामधिकं परं ।
यत्रास्ते भगवान् देवो देवदेवो महेश्वरः ॥
समागता क्षणेनैव ततः सा परमेश्वरी ।
ददर्श हृदये शम्भोः स्वच्छायां परमेश्वरी ॥
उवाच सा महादेवं क्रोधेन महताहृता ।
कृतघ्नस्त्वं महादेव मया च समयः कृतः ॥
तत् त्वं लंघितवान् देव किमर्थं परमेश्वर ।
कृत्वा विवाहं हृदये स्थानं दत्तं मया शिव ॥
एतत् श्रुत्वा वचस्तस्याः प्रहस्य परमेश्वरः ।
उवाच स प्रियां साध्वीं प्रेमगद्गदया गिरा ॥

ईश्वर उवाच ।

नाहं कृतघ्नो कल्याणि नाहं समयलंघकः ।
हृदये मे त्वया दृष्टा स्वच्छाया नात्र संशयः ॥
ध्यानं कुरु महाभागे पश्य त्वं ज्ञानचक्षुषा ।
स्वच्छाया एव देवेशि ततः शुभ्रामेव परा ॥
उवाच परमेशानं देवदेवं महेश्वरं ।
परेण प्रेमभावेन जगदीशं जगन्मयं ।
का छाया हृदि दृष्टा त्वा तन्मे ब्रूहि जगत्पते ॥

ब्रह्मोवाच ।

इति श्रुत्वा महादेवः कालिकावचनं परं ।
उवाच प्रेमभावेन देवदेवं सनातनः ॥

ईश्वर उवाच ।

यस्मात्त्रिभुवने रूपं श्रेष्ठं कृतवती शिवे ।
तस्मात् स्वर्गे च मर्त्ये च पाताळेऽन्यत्र पार्वति ॥
सुन्दरी परमा श्रीश्च ख्याता त्रिपुरसुन्दरी ।
सदा षोडशवर्षीया विख्याता षोडशी ततः ॥
यां कृष्णां हृदये मेऽद्य दृष्ट्वा भीता सुरेश्वरि ।
तस्मात् सा त्रिषु लोकेषु ख्याता त्रिपुरभैरवी ॥
यावस्था भवावस्थाश्च सुस्थचित्ता कृपामयी ।
ततस्तां भुवनेशानीं राजराजेश्वरीं विदुः ॥
या चोग्रतारिणी प्रोक्ता या च शिखरवासिनी ।
सैषा ललितकान्ताख्या ख्याता मंगलचण्डिका ॥
कौशिकी देवदूती च साक्षान्यामूर्त्तयः स्मृताः ।
या ख्याता भुवनेशानी तस्या भेदानेकधा ॥
त्रिपुरा जयदुर्गा च वनदुर्गा त्रिकण्टकी ।
कात्यायनी महिषघ्नी दुर्गा च वनदेवता ॥
श्रीग्रामदेवता यज्ञप्रस्तारिणी च शूलिनी ।
गृहदेवी गृहाध्यक्षा भेषा राधा च कालिका ॥
कथिताश्च समासेन नाम्ना भेदाश्च नारद ।
विस्तारणे तु केनैव शक्यते गदितुं मुने ॥"

जिस समय शङ्कर रमणीय कैलास-शिखर पर वास करते थे, उस समय इन्द्रने उनका स्तव करनेके लिए अप्सराओंको भेजा था। अप्सराओंने आ कर जहां तक हो सका खूब स्तव किया। इस पर महादेवजी सन्तुष्ट हो कर बोले थे, 'पुरुषका अतिथि पुरुष है, स्त्रीका अतिथि स्त्री है। इस कारण तुम लोग कालीके निकट जाओ।' इतना कह कर महादेव तो रमणीयपुर चले गये और अप्सरागण भी परमदुर्लभ प्रीति प्राप्त कर वापस आईं। महादेवने यह वृत्तान्त कालीसे कहा। इस पर काली बहुत चिन्ता करने लगीं और कालारूपका परित्याग कर शुद्ध गोरी हो गईं। महादेव भी काली काली कह कर चिल्लाने लगे। महादेवने अन्तःपुर जा कर जब कालीको नहीं देखा, तब वे वहीं रहने लगे। किसी समय नारदजी वहां जा पहुंचे। महादेवने नारदके शरीरको बायें हाथसे स्पर्श कर उनका खूब सत्कार किया और तरह तरहकी बातचीत की। नारदने महादेवसे पूछा, 'कान्तविनाशिनी काली आपको छोड़ कर कहां चली गई हैं?' महादेवने कहा, 'काली हमें छोड़ कर अन्तर्हित हो गई हैं।' यह सुन कर नारदजी बहुत खुश हुए। उन्होंने अपने ध्यानचक्षुसे देखा कि सुमेरुके उत्तरपार्श्वमें महादेवी अवस्थान करती हैं। इस पर नारद महामायाके पास गये और उन्हें प्रणाम कर वहीं रहने लगे। महादेवीने नारदसे पूछा, 'महादेव मेरे बिना किस प्रकार रहते हैं, उनका कुशल सम्वाद हमें कहो।' इस पर नारदजीने कहा, 'हे गिरिसुते! देवदेव महादेव परम विवाहके लिए उद्योग कर रहे हैं, आप उन्हें रोकिये।' यह सुन कर देवी बहुत बिगड़ीं और उनकी आंखें लाल लाल हो गईं। तब देवीने दूसरा रूप धारण किया। उन्होंने जैसा सौन्दर्य धारण किया, वैसा तीनों लोकोंमें

कहा, मातः कृपामयि ! हम लोगोंको खानेके लिए कुछ दीजिए जिससे क्षुधा निवृत्त हो।' कृपामयी देवीने यह सुन कर दाएँ नखाग्रसे अपना कण्ठ काट डाला। ऐसा करनेसे उनका मस्तक बायें हाथ पर गिर पड़ा। कण्ठसे लेकर तीन धाराएं निकलीं। बाईं और दाहिनी ओरकी धाराको उन्होंकी दो सखियोंने मुंहमें लगा दिया और बीचकी धाराको उन्होंने अपने मुंहमें रख लिया। इसी प्रकार मुण्डच्छिन्न हुआ था। उनका छिन्नमस्ता नामपड़नेका यही एक कारण है।

स्वतन्त्रतन्त्रमें लिखा,—

"छिन्नोत्पत्तिं प्रवक्ष्यामि तारा सैव च कालिका ।
पुरा कृतयुगे चैव कैलासे पर्व्वतोत्तमे ॥
महामाया मया सार्द्धं महारतपरायणा ।
शुक्रोत्सारणकाले तु चण्डमूर्त्तिरभूत्तदा ॥
तदास्यदेहसम्भूते द्वे शक्ती सम्बभूवतुः ।
डाकिनी वर्णिनी नाम्ना सख्यौ ताभ्यां सहाम्बिका ॥
पुष्पभद्रानदीकूलं जगाम चण्डनायिका ।
मध्याह्ने च क्षुधार्त्ते च चण्डिकां पृच्छतस्ततः ॥
भक्षणं देहि तच्छ्रुत्वा विहस्य चण्डिका शुभा ।
चिच्छेद निज मूर्द्धानं कबन्धोपरि पार्वती ॥
निज मूर्त्तिं समासाद्य या पुरा परिकीर्त्तिता ।
त्रिवर्गौं तान्तु दृष्ट्वाहं सहसा क्रोधमागतः ॥
अन्यैः कृतमिदं मत्वा ततः शुश्राव तत्पया ।
तदाभूत् क्रोधजो देवी मदंश क्रोधभैरवः ॥
वीररात्रिदिने जाता दिनान्तं परमा कला ।
सखीभ्यां सह देवेशि नग्ना तस्थौ प्रचण्डिका ॥"

छिन्नाकी उत्पत्ति कहता हूं,—वही कालिका और वही तारा छिन्नमस्ता है। पहले सत्ययुगमें सर्वश्रेष्ठ कैलास पर्वत पर महामाया हमारे (शिवके) साथ महारतपरायणा थीं। शुक्रोत्सारणके समय महामायाने चण्डमूर्त्ति धारण की और उस समय उनकी देहसे दो शक्तियां निकलीं जिनके नाम डाकिनी और वर्णिनी थे। इन दोनोंमें सखीभाव था, अम्बिका उनके साथ पुष्पभद्रा नदीके किनारे गई थीं। दोपहरके समय उन दोनोंने क्षुधार्त्त हो चण्डिकासे कहा था कि, 'हमें भूख लगी है। कुछ खानेको दीजिए।' तब चण्डिकाने हंसते हुए अपना मस्तक काट डाला।

मातङ्गीकी उत्पत्ति नारदपञ्चरात्रमें इस प्रकार लिखा है—

"कैलासशिखरे रम्ये नानारत्नविभूषिते ।
उपविष्टो महादेवी शम्भोरङ्के प्रिया सती ॥
उवाच प्रेमभावेन स्वपतिं परमेश्वरी ।

देव्युवाच ।

त्वत् प्रसादाज्जगन्नाथ न किञ्चिद्दुर्लभं मम ।
यद्यन्यं मन्यसेऽद्यापि सर्वं वा प्रियकारक ॥
किन्त्वहं गन्तुमिच्छामि मातापित्रोः शुभालये ।

ईश्वर उवाच ।

प्रियं मर्म्मतद्वेत्सि ममापि गमनं शिवे ।
सन्देहः किन्तु मे देवि गन्तासि यदिमन्त्रिता ॥
इति श्रुत्वा वचः पत्युर्गौर्ब्भिरयाह हठयन ।
गताया मयि तत्रैव ततो गन्तासि शङ्कर ॥
एतच्च समयं भद्रे कृतवानस्म्यहं शिवे ।
गतायां त्वयि गच्छामि तवानयनहेतुना ॥
एतस्मिन्नन्तरे मेना चकारोत्सवमुत्तमम् ।
क्रौञ्चमाप्रेषयामास यत्र देवः सदाशिवः ॥
ततो दृष्ट्वा महादेवः क्रौञ्चं तं शरणागतं ।
वामेन पाणिनोत्थाप्य समालिङ्ग्य गिरेः सुतं ॥
चुचुम्बे तस्य मूर्द्धानं नेत्राम्भःशिरसि क्षिपन् ।
स्वाङ्के निवेशयामास पृष्ट्वा कुशलमव्ययं ॥
उवाच श्लक्ष्णया वाचा किमर्थमिहागतः ।

क्रौञ्च उवाच ।

यदि तेऽस्ति कृपानाथ मयि दासे जगत्पते ।
हिमालयसुतां गौरीं तत्र नेतुं समुत्सहे ॥

शङ्कर उवाच ।

शीघ्रं गच्छ वरारोहे क्रौञ्चेन सह पार्वती ।
पुनः प्रणम्य सा देवी देवदेवं महेश्वरं ॥
कृच्छ्रेण रथमारुह्य मैनाकिना समं ययौ ।
क्षणात् पितृगृहं प्राप्य उत्तीर्य्य च रथात्ततः ॥
जगाम वायुवेगेन क्रौञ्चेन सह सत्वरा ।
यत्रास्ते हिमवान् राजा मेना च वरवर्णिनी ॥
एवं सुखोषिता तत्र पार्वती पितृमन्दिरे ।

मातङ्गो नाम मूर्त्तिस्ते भविष्यति न संशयः ॥
सिद्धविद्या महाविद्या यथा त्रिपुरसुन्दरी ।
त्रिपुरभैरवी देवी यथा च भुवनेश्वरी ॥
काली तारा महाविद्या यथा ते उत्तमे तनू ॥
भैरवी छिन्नमस्ता च तथा धूमावतीतनू ।
बगला सिद्धविद्या च मातंगी ते तनुरियं ॥"

नाना रत्नोंसे विभूषित रमणीय कैलास-शिखर पर महादेवी शम्भुकी गोदमें बैठी हुई हैं। इसी समय उन्होंने बहुत प्रेमभावसे शिवजीसे कहा,—'हे प्रभो! आप सब अभिलाषाओंके देनेवाले हैं। आपकी कृपासे इसमें कोई पदार्थ दुर्लभ नहीं है। पितृघर जानेकी आज मेरी एकान्त इच्छा है।' यह सुन कर महादेव जी बोले,—'इसमें मेरी अनिच्छा नहीं है और मैं भी वहां जाना चाहता हूं, किन्तु विना बुलाये जाना उचित नहीं है।' इस पर पार्वतीने कहा, 'मेरे जानेके बाद आप जाइयेगा।' फिर महादेवजी बोले, 'मैं प्रतिज्ञा करता हूं, कि तुम्हारे जानेके कुछ समय बाद ही मैं तुम्हें लाने जाऊंगा।'

इस समय मैनकाने महोत्सव किया था। इस उत्सवमें पार्वतीको लानेके लिये उसने क्रौञ्चको भेजा। क्रौञ्चने आ कर शिवजीसे निवेदन किया। महादेवने उसकी खूब खातिर की। क्रौञ्चने महादेवसे कहा 'जगत्पते! यदि मेरे प्रति कृपा करें, तो गौरीको पिता साथ ले चलूं।' यह सुनकर महादेवजीने पार्वतीको क्रौञ्चके साथ बहुत जल्द जाने कहा। पार्वती महादेवको प्रणाम कर रथ पर बैठीं और मैनाकोंके साथ, जहां राजा हिमवान् और मैनाक थे तथा जहां पार्वती सुखसे पाली गई थीं, उस पितृभवनमें पहुंचीं। इसी समय देवपति शम्भु हाथमें शंख लिये शंखकारका भेष बना हिमालयके घरमें पधारे और शंख बेचनेका बहाना कर स्त्रियोंको शंख दिखाने लगे। इन्होंने सभीको शंख दिया, किन्तु पार्वतीको नहीं। पार्वतीके शंख मांगने पर शंखकारने कहा, 'हे महेश्वरि! मैं इसका जो दाम मांगूगा वह यदि दो, तो मैं तुम्हें एक बढ़िया शंख दूं।' पार्वतीके स्वीकार करने पर शंखकारने उन्हें शंख पहना दिया। दाम मांगने पर पार्वतीने कहा, 'मेरे पिता पर्वतश्रेष्ठ हिमवान् हैं, कृपासागर महादेव मेरे स्वामी हैं, गणपति आदि पुत्र हैं, मैनाक भाई हैं, क्रौञ्च भतीजा है, मेनका माता है, अतएव आप जो चाहें सो मैं देनेको तैयार हूं।' यह सुन कर शंखकारने कहा,—'हे वरानने! मैं अत्यन्त कामपीड़ित हुआ हूं, अतः मेरी इच्छा शीघ्र पूरी करो, इसके सिवा मैं और कुछ भी नहीं चाहता।' यह सुन कर पार्वती बहुत क्रोधान्वित हो बोलीं, 'त्रिजगत्में मुझे इस प्रकार कठोर वचन कहनेकी किसकी शक्ति है? यह सोच कर पार्वतीने मन-ही मन उन्हें शाप देना चाहा। पीछे ध्यान करनेसे उन्हें मालूम पड़ा कि शिवजीके सिवा यह दूसरा कोई नहीं है।

बाद महामायाने कुछ हंस कर कहा, 'प्रभो जाओ, कुछ दिन बाद तुम्हारा मनोरथ पूरा करूंगी।' महादेवजी तो चले गये। इधर पार्वती किरातका भेष धारण कर सखियोंके साथ, जहां देवपति महादेव सन्ध्या कर रहे थे, वहीं नृत्य गीत आदि कामवेशविभूषिता हो पहुंची। इस समय शिवजी सन्ध्या करनेकी इच्छासे मानससरोवरमें गये थे। वहां वे कामवेशोज्ज्वला, रक्तवर्णा रक्तवस्त्रपरिधाना, पीनोन्नतपयोधरा, सखोपरिवृता गौरीको देख, उनके पास गये और बोले, 'हे सुभ्रु, तुम कौन हो? किस लिये यहां आई हो? तुम्हारा मनोरथ पूरा करूंगा, मुझ पर कृपा करो।' महादेवके इस प्रकार पूछने पर उस स्त्रीने कहा, 'मैं चाण्डाल हूं, तपस्याके लिये यहां आई हूं, देवत्व लाभ करना ही मेरी अभिलाषा है। मेरे तपमें विघ्न न डालें, यह आपसे निवेदन है।' इस पर महादेवजीने कहा, मैं देवताशिव हूं और मैं ही तपस्वियोंको फल प्रदान किया करता हूं। अभी मैं तुम्हें पार्वतीके समान मानूंगा इसमें सन्देह नहीं। हे कल्याणि! अभी तुम कामग्रस्त मेरी सेवा करो। यदि देवत्व चाहती हो, तो विलम्ब क्यों करती? इस पर चाण्डालीने कहा, 'हे देवदेव जगत्पते! मैं तपस्याके लिए यहां आई हूं, देवत्व प्राप्त होगा, इसमें आप विघ्न न डालें।' महादेवने कहा, 'तुम्हारी तपस्यामें विघ्न न होगा और शरीरमें कष्ट देनेका ही क्या प्रयोजन! अभी तुरत देवत्वको जाओगी, मेरा वचन कभी निष्फल होनेको नहीं।' इतना कह कर

ततो देहे समुत्पन्ने शंभुस्तु निज मायया ।
उवाच परमेशानः स्वां प्रियां शृणु शोभने ॥
पश्य भद्रे महाभागे पुरुषो नास्ति मां विना ।
त्वदन्या वनिता नास्ति पश्य त्वं ज्ञानचक्षुषा ॥
विधवासि कुरु त्यागं शङ्खसिन्दूरमेव च ।
साधव्यं लक्षणं देवि कुरु त्यागं पतिव्रते ॥
एषा मूर्त्तिस्तव परा विख्याता बगलामुखी ।
धूमव्याप्तशरीरात्तु ततो धूमावती स्मृता ।"

(नारदप० ३१ अ०

एक दिन महादेव कैलास-शिखर पर बैठे हुए थे और गिरिजा उनकी गोद पर बैठी थीं। इन्होंने वृषभध्वजको पूछा था, 'हे देवदेव महादेव ! मैं भूखसे बहुत व्याकुल हो रही हूं, कुछ खाद्य पदार्थ दीजिए।' महादेवने कहा, 'कुछ काल ठहर जाओ, खानेको देता हूं।' इतना कह कर शिवजी विरत हो गये। देवीने फिरसे कहा, 'हे देवदेव जगत्पते। मुझे इतनी भूख लगी है, कि मैं क्षणकाल भी ठहर नहीं सकती, अतः बहुत जल्द खानेको कुछ दीजिए।' महादेवने प्रियतमा पत्नीकी यह बात सुन कर कहा, 'कुछ समय विलम्ब करो, बाद वाञ्छित खाद्य देता हूं।' सती फिर भी बोली, 'हे जगन्नाथ। विलम्ब करनेकी अब मुझमें शक्ति न रही, शीघ्र खानेको दीजिए।' इतना कह कर देवीने पतिको पकड़ कर अपने मुखमें डाल दिया। थोड़े ही समय बाद उनके शरीरसे धूमराशि निकलने लगी। बाद शिवजीने अपनी माया द्वारा देह उत्पन्न कर पत्नीसे कहा था, 'अयि शोभने ! ज्ञानचक्षु द्वारा देखो, मेरे सिवा कोई पुरुष नहीं है और तुम्हारे सिवा न कोई स्त्री ही है। अभी तुम विधवा हो चुकी, शङ्ख सिन्दूरका परित्याग करो हे पतिव्रते, अब पातिव्रत्य चिह्न छोड़ दो। तुम्हारी यह मूर्त्ति बगलामुखी नामसे प्रसिद्ध होगी। तुम्हारे समूचे शरीरमें धूम परिव्याप्त हो गया था। इस कारण तुम्हारा दूसरा नाम धूमावती भी होगा।'

स्वतन्त्रतन्त्रके मतसे—

"दक्षप्रजापतेर्यज्ञे सर्वसंहाररूपचला ।
क्रुद्धा देहं विनिक्षिप्य ततो धूमोऽभवन् महान् ॥
तस्माद्धूमावती जाता सर्वशत्रुविनाशिनी ।
काली काला कालवक्त्रा भौमवारे निशामुखे ॥
प्राप्तेऽक्षय तृतीयायां जाता धूमावती शिवा ।"

दक्ष प्रजापतिके यज्ञमें सतीने अपनी देह परित्याग कर दी थी। पीछे इस देहसे धूमराशि निकलने लगी, इसीसे इनका नाम धूमावती पड़ा है। मङ्गलवार अक्षय-तृतीयाको शामको शिवा धूमावती हो कर उत्पन्न हुई थीं। यह मूर्त्ति सर्वशत्रुविनाशिनी है।

स्वतन्त्रतन्त्रमें बगलामुखीकी उत्पत्ति इस प्रकार लिखी है—

"अथ वक्ष्यामि देवेशि बगलोत्पत्तिकारणम् ।
पुरा कृतयुगे देवि वातक्षोभउपस्थिते ॥
चराचर-विनाशाय विष्णुश्चिन्तापरायणः ।
तपस्यया च सन्तुष्टा महाश्रीत्रिपुराम्बिका ॥
हरिद्राख्यं सरो दृष्ट्वा जलक्रीडापरायणा ।
महापीतह्रदस्यान्ते सौराष्ट्रे बगलाम्बिका ॥
श्रीविद्यासंभवं तेजो विजृम्भति इतस्ततः ।
चतुर्दशी भौमयुता मकारेण समन्विता ॥
कुलऋक्षसमायुक्ता वीररात्रि प्रकीर्त्तिता ।
तस्यामेवार्द्धरात्रौ तु पीतह्रदनिवासिनी ।
ब्रह्मास्त्रविद्यासंजाता त्रैलोक्यस्तम्भनी परा ॥
तत्तेजो विष्णुजं तेजोविद्यानुविद्ययोर्गतम् ।"

हे देवेशि ! बगलाकी उत्पत्तिका कारण कहता हूं। पहले सत्ययुगमें चराचर विश्वके विनाशके लिए वातक्षोभके उपस्थित होने पर विष्णु बहुत चिन्तित हुए थे। पीछे त्रिपुराम्बिका तपस्या-वाक्यसे सन्तुष्ट हो हरिद्राख्य सरोवर देख कर जलक्रीड़ापरायणा हुई थीं उस देवीने महापीतह्रदके मध्य श्रीविद्यासम्भव तेजको मङ्गलवारकी चतुर्दशी और उसमें कुल नक्षत्रका योग तथा मकार समन्वित होनेसे वीररात्रि हुई। इस वीररात्रिके दिन आधी रातको त्रैलोक्यस्तम्भिनी पीतह्रदनिवासिनी देवी उत्पन्न हुई थीं। यह तेज विष्णुसे निकला था।

महालक्ष्मीकी उत्पत्ति भी स्वतन्त्रतन्त्रमें इस प्रकार लिखी है—

"अथ श्रीभुवनी वक्ष्ये त्रैलोक्योत्पत्तिमात्रिकां ।
पुरा मया जगत्स्रष्टुं तपोऽप्यत दारुणम् ।

मेन, हान्सलिपर्स, जेम्स वा याकूब मेतियास आदि कुछ व्यक्ति दूरवीचणके आविष्कारकर्त्ता माने जाते हैं। पीछे भुवनविख्यात गेलीलियो इसका विषय जान कर दूरवीचणयन्त्रको सृष्टि करनेको यत्नशील हुए। उन्होंने १६०८ ई०में एक काठके नलके दोनों ओर दूरदृष्टि-साधक शीशे बैठा कर एक प्रकृष्ट दूरवीचण यन्त्रको सृष्टि की और उससे वे आकाशमण्डलस्थ चन्द्र, सूर्य, तारे आदिको देखने लगे। इस यन्त्रको सहायतासे उन्होंने यह पता लगाया कि वृहस्पति ग्रहके चारों ओर चार चन्द्रमा घूम रहे हैं, सूर्य अपने मेरुदण्ड पर घूमते हैं और उनमें कितने प्रकारके दाग हैं, चन्द्रमामें पर्वत और उपत्यका है तथा सामान्य चक्षुसे अगोचर अनेक ज्योतिष्क आकाश मण्डलमें विराजमान हैं। १६१० ई०में प्रकृत दूरवीचण-यन्त्रकी सृष्टि हुई। तबसे दूरवीचण बनानेके काममें बराबर उन्नति होती आई है।

ज्योतिर्विद् हर्शेल साहबकृत दूरवीचणयन्त्र द्वारा जो वस्तु देखी जाती है वह अपने स्वाभाविक अवयवकी अपेक्षा ६०० गुण बड़ी दीखती है। महातेज:पुञ्ज शनिग्रह उस यन्त्रसे ऐसा स्पष्ट दीख पड़ता है। मानो हम लोग ग्रहाभिमुख ४०००:०००० कोस अग्रसर हो कर उन्हें देख रहे हैं। १ घण्टेमें यदि हम लोग २५ कोस ग्रहकी ओर जा सकें, तो ४००००००० कोस जानेमें हम लोगोंको १८० वर्ष लगेगा, किन्तु इस यन्त्रको सहायतासे इतने दूरस्थित होने पर भी उन्हें स्पष्टरूपसे देख सकते हैं। इसको सहायतासे हम लोगोंको बहु-दूरस्थ अगम्य अचल ज्योतिष्क और उनका अवस्थिति स्थान देखनेमें आता है। दूरवीचण यन्त्रको सृष्टि होनेसे ज्योतिषशास्त्रकी विशेष उन्नति हुई है। पहले जिन सब ग्रह, उपग्रह, नक्षत्र और धूमकेतुका हाल मनुष्य स्वप्नमें भी नहीं जानते थे, अभी दूरवीचणयन्त्रकी सहायतासे उन्होंने उनका आविष्कार कर डाला है। इसकी दिनों दिन उन्नति होती जा रही है। क्षुद्र और वृहत् आदि कई प्रकारके दूरवीचणयन्त्र हैं।

लिक मानमन्दिरके ३६ हाथ व्यासयुक्त दूरवीचण और आयर्लैण्डके चार हाथ व्यासयुक्त यन्त्र ही आजकल पृथ्वी भरमें सबसे बड़ा यन्त्र माना जाता है। इनमेंसे दूसरे (लार्ड रसके) यन्त्रका व्यास परिमाण पहलेसे दूना होने पर भी लिकके प्रतिफलक दूरवीचण (Reflecting-telescope) यन्त्रकी अपेक्षा इसको परिसर दृष्टिकारी शक्ति बहुत कम है। इस प्रकार लिक-मानमन्दिरके दूरवीचण-यन्त्रको वैज्ञानिकोंने उत्कृष्ट शक्तिसम्पन्न बतलाया है और अपने कल्पित दूरवीचणकी चमताको इसी यन्त्रके साथ तुलना की है। उन्होंने गणना करके देखा है, कि नूतन यन्त्रको रश्मिपुञ्जो आहरणशक्ति (Light-gathering Power) लिकके यन्त्रकी अपेक्षा एकचतुर्थांश अधिक होगी।

दूरवीचणयन्त्र एक गोल नलके आकारका होता है जिसमें आगे और पीछे दो गोल शीशे लगे रहते हैं। आगेवाले शीशेको प्रधान लेन्स और पीछेवाले शीशेको उपनेत्र वा चक्षुलेन्स कहते हैं। प्रधान लेन्स अपने सम्मुख पदार्थका प्रतिबिम्ब ग्रहण करके पीछेवाले लेन्स पर फेंकता है और पीछेवाला लेन्स या उपनेत्र उस प्रतिबिम्बको विस्तृत करके आंखोंके सामने उपस्थित करता है। आवश्यकतानुसार प्रधान लेन्स आगे पीछे हटाया बढ़ाया भी जा सकता है। दर्शनीय पदार्थकी आकृतिको छोटाई वा बड़ाई इन्हीं दोनों लेन्सोंकी दूरी पर निर्भर रहती है।

विज्ञानको उन्नतिके साथ साथ कितने नये नये यन्त्रोंका आविष्कार हो रहा है उसको सुमार नहीं। वैज्ञानिक लोग एक ऐसा दूरवीचणयन्त्र बनाना चाहते हैं, जिससे ज्योतिष्कमण्डलका समस्त विवरण प्रत्यक्षगोचर हो।

दूरवेधी (सं० पु०) दूरात् वेधोऽस्त्यस्य इनि। १ दूरसे लक्ष्य भेदक, वह जो दूरसे निशाना मारता है।

दूरसंस्थ (सं० वि०) दूरे संस्था स्थितिर्यस्य। दूरस्थ, दूरवर्त्ती, दूरस्थित।

दूरसंस्थान (सं० क्लो०) दूरे संस्थानं। १ दूरस्थता, वह जो दूरमें हो। २ दूरमें स्थिति, दूरका वास।

दूरस्थ (सं० वि०) दूरे तिष्ठति दूर-स्था क। दूरस्थित, दूरका।

दूरापात (सं० वि०) दूरमापतति दूर-आ-पत-अ। दूरपाती अस्त्र, वह अस्त्र जिसे दूरसे फेंककर मारा जाय।

खानेसे गाय और भैंस अधिक दूध देने लगती है। जिस स्थानपर यह एक बार हो जाती है, वहाँसे इसे बिलकुल अलग कर देना बहुत दुरूह है।

दूर्वाका उत्पत्ति-विवरण भविष्योत्तर-पुराणमें इस प्रकार लिखा है—

प्राचीनकालमें जब देवासुरसे क्षीरोदसमुद्र मथा जा रहा था, तब विष्णुने मन्दरपर्वतको अपनी बाहु और जङ्घा पर धारण किया था। मथनेके लिये पर्वत बहुत वेगसे घूमने लगा, जिससे विष्णुके सब रोएँ घिस कर गिर पड़े। ये सब रोएँ समुद्रकी तरङ्गसे किनारे जा लगे थे जिससे हरे रंगकी सुन्दर दूब निकल आई। इसी प्रकार विष्णुके शरीरसे दूर्वाकी उत्पत्ति हुई थी। इसके ऊपर मथित अमृत-कुम्भ रखा गया था और उस कुम्भ परसे कुछ जलकी बुन्द इसपर टपक पड़ी थी। इसीसे यह दूर्वा अजर और अमर हो गई है तथा पवित्र कह कर प्रसिद्ध है।

दूर्वा सब पापोंको विनष्ट करती है, इसीसे इसका नाम दूर्वा पड़ा।

"दूर्वा हरति पापानि धात्री हरति पातकं।
हरीतकी हरेद्रोगं तुलसी हरते भयं॥" (विष्णुध०)

दूर्वा पूजाका एक प्रधान उपकरण है। केवल इसीसे देवपूजा की जा सकती है। यह बहुत पवित्र मानी गई है। किन्तु दुर्गादेवीके पूजनमें इसका व्यवहार नहीं होता।

अक्षत द्वारा विष्णुका तुलसी द्वारा विनायकका और दूर्वा द्वारा दुर्गाका पूजन नहीं करना चाहिये।

'न दूर्वया यजेत् दुर्गां' इस वचनके अनुसार दुर्गाका दूर्वासे पूजन करना निषेध है, किन्तु दुर्गापूजामें अर्घमें दूर्वा दी जा सकती है। क्योंकि अर्घमें दूर्वादानकी विशेष विधि बतलाई गई है, इसीसे अर्घ्यकार्यमें दूर्वा दान दोषावह नहीं है। (आह्निकतत्त्व

दूर्वाक्षी (सं० स्त्री०) वासुदेवके भाई वृकको स्त्री।

दूर्वाग्राम—चम्पकूटके अन्तर्गत एक प्राचीन ग्राम। यह चन्दनकारीसे ५ कोस पूर्वमें अवस्थित है।

दूर्वाद्यघृत—वैद्यकोक्त रक्तपित्ताधिकारका औषधभेद। इसकी प्रस्तुत प्रणाली—४ सेर चावलमें १६ सेर जल डाल कर उस जलको फिर छांक लेते हैं। पीछे उसमें बकरीका दूध १६ सेर, बकरीका घी ४ सेर डालते हैं। दूर्वामूल, केसर, मजीठ, एलुआ, चीनी, सफेद चन्दन, खसकी जड़, मोथा, लाल चन्दन और पद्मकाष्ठ प्रत्येक के दो तोलेको लेकर चूर्ण बनाते हैं। रक्तवमन होनेसे उसी घीको पीते, नाकसे लोहू गिरनेसे इसका नस लेते, कान और आंखसे लोहू गिरनेसे उसमें उक्त जल देते, गुह्य द्वारसे लोहू गिरनेसे पिचकारी देते और रोमकूपसे लोहू गिरनेसे शरीरमें मालिश करते हैं।

दूर्वाष्टमी (सं० स्त्री०) दूर्वा तद्रूपा गौरी तत्प्रिया अष्टमी। भाद्र शुक्लाष्टमी, भाद्र मासके शुक्लपक्षकी अष्टमी तिथिमें जो व्रतानुष्ठान किया जाता है, उसे दूर्वाष्टमी कहते हैं।

भाद्रमासके शुक्लपक्षकी अष्टमी तिथिमें उपवास कर दूर्वा, गौरी, गणेश और महादेवका फल प्रभृति यथा शक्ति उपचार द्वारा पूजन करते और इस अनग्निपक्व द्रव्यको खाते हैं। इस प्रकार जो व्रतानुष्ठान करता है, वह ब्रह्महत्यापापसे मुक्त होता है। यह व्रत आठ वर्षोंमें समाप्त होता है। जिस वर्षमें आरम्भ किया जाता है, उस वर्षसे ले कर जिस वर्षमें सम्पूर्ण होगा उस वर्षमें इस व्रतकी प्रतिष्ठा करनी होती है। जिस वर्षमें यह व्रत ग्रहण करना होगा, उस वर्षमें यदि अकाल पड़ जाय, तो व्रत ग्रहण नहीं किया जा सकता। फिर यदि प्रतिष्ठा वर्षमें किसी प्रकारका प्रतिबन्धक उपस्थित हो जाय जिससे प्रतिष्ठा न की जा सके, तो अकालमें प्रतिष्ठा नहीं कर सकते। जो वर्ष कालाशुद्धि रहेगा, उस वर्षमें प्रतिष्ठा करनी होगी।

व्रतप्रयोग विधि—व्रतारम्भके पूर्व दिन संयम कर दूसरे दिन प्रातःकालमें स्नानादि और आचमन करके स्वस्तिवाचन करना चाहिये, पीछे सूर्यार्घ देकर सङ्कल्प करते हैं।

सङ्कल्प—विष्णुर्नमोऽद्य भाद्रे मासि शुक्ले पक्षे अष्टम्यां तिथावारभ्य अमुक गोत्रा श्रीअमुकी मर्त्यलोकाधिकरणक सुखसौभाग्याविच्छिन्न पुत्रपौत्रादिलाभपूर्वक ब्रह्मलोकप्राप्तिकामा भविष्यपुराणोक्ताष्टावर्ष-निष्पादित दूर्वाष्टमीव्रतमहं करिष्ये।

इस प्रकार सङ्कल्प करके सङ्कल्पसूक्त पढ़े। पीछे

मज्जनन्या मेनकया तथैव मानिकादिभिः।
स्त्रीभिरभ्यर्चिता दूर्वा सौभाग्यसुखदायिनी॥
स्नाताभिः शुचिवस्त्राभिर्दूर्वा संपूजिता जनैः।
दत्त्वा विप्रानि विप्रेभ्यः फलानि विविधानि च॥
तिलपिष्टानि गोधूमधान्यपिष्टानि पायसं।
भोजयित्वा सुहृन्मित्रं सम्बन्धिस्वजनं तथा॥
ततो भुञ्जीत तच्छेषं स्वयं भक्त्या समाहिता।
नारीचैव प्रकुर्वीत चाष्टमीव्रतमुत्तमं॥
सर्वतः सुखसौभाग्यपुत्रपौत्रादिभिर्युता।
मर्त्यलोके चिरं स्थित्वा चतुर्वर्गं गता शुभः॥
वसते रमया सार्द्धं यावच्चन्द्रदिवाकरौ।
मेघावृतेऽम्बरतले विशदे च पक्षे
याश्चाष्टमीव्रतमदो नभसीद कुर्युः।
दूर्वां तदक्षततिलैः प्रतिपूजयेयु
स्ताः प्राप्नुयुः सकलसिद्धसमृद्धिसृद्धिं॥"
इति भविष्योत्तरे दूर्वाष्टमीव्रतकथा समाप्ता।

युधिष्ठिरने एक दिन श्रीकृष्णसे पूछा था, कि कौन व्रतानुष्ठान करनेसे स्त्रियोंका सन्तति विच्छेद नहीं होता। इस पर श्रीकृष्णने कहा था, कि भाद्र मासके शुक्लपक्षको अष्टमी तिथिमें दूर्वाष्टमी व्रत करनेसे उनकी सन्ततिकी अकाल मृत्यु नहीं होती। दूर्वा जिस तरह पृथ्वी पर अजर अमर हो कर विस्तृत हो गई, उसी तरह जो नारी इस व्रतका अनुष्ठान करती है, उसकी सन्तति भी वृद्धि लाभ करती कभी क्षय नहीं होती। यह व्रत सौभाग्य प्रदान करता है। भविष्योत्तरपुराणके मतसे इस व्रतका अनुष्ठान करना प्रत्येक नारीका कर्त्तव्य है।

दूर्वासोम (सं० पु०) सुश्रुतोक्त रसायनाङ्ग सोमलताभेद। सुश्रुतके अनुसार एक प्रकारको सोमलता।

दूर्वेष्टका (सं० स्त्री०) यज्ञाङ्ग चितिरूप इष्टकाभेद, यज्ञकी वेदीमें काम आनेवाली एक प्रकारको ईंट।

दूलनदास—एक सुप्रसिद्ध हिन्दी-कवि। इन्होंने शब्दावली नामकी एक पुस्तक रची।

दूलमदास—हिन्दीके एक कवि। इन्होंने अपने पिता जगजीवनदाससे शिक्षा पाई थी, जिनका जगजीवनदासी पन्थ कोटवा गाजरमें चलाया हुआ है। इस मतके अनुयायी उत्तर प्रान्तमें बहुत हैं।

दूलह—हिन्दीके एक प्रसिद्ध कवि। इनके जन्म-कालका ठीक ठीक पता नहीं लगता, किन्तु अनुमान किया जाता है कि इनका जन्म सं० १७७७ में हुआ था। ये कान्यकुब्ज त्रिपाठी ब्राह्मण थे तथा इनका वासस्थान बनपुरा था। स्फुट छन्दोंके अतिरिक्त 'कविकुलकण्ठाभरण' इनका एक मात्र ग्रन्थ है जिसमें कुल इक्यासी छन्द हैं। दूलहके स्फुट छन्द बहुतायतसे नहीं मिलते। कुल मिलाकर इनके एक सौसे अधिक छन्द मिलेंगे, परन्तु इन्हीं थोड़ेसे छन्दोंमें इस कविने ऐसी मोहनी डाल रखी है कि इसको कविता पढ़ कर यह कोई नहीं कह सकता कि दूलहके छन्द न्यून हैं। क्या भाषाकी उत्तमता, क्या कविताकी प्रौढ़ता और क्या बहुतेरे अन्य गुण, सभी बातोंमें इनकी कविता अत्यन्त समादरणीय है। कंठाभरणमें इन्होंने अलङ्कारोंका विषय कहा है और कुल ८१ छन्दोंमें उसे ऐसा दिखा दिया है कि वह अनिर्वचनीय है। रीतिके अधिकांश ग्रन्थ कविताकी प्रौढ़तामें कंठाभरणको नहीं पा सकते। दूलहने लक्षण और उदाहरण एक ही छन्दमें ऐसे मिला दिये हैं कि कंठाभरण कंठ करनेमें बहुत ही सुगम और काव्यमें बहुत ही सुहावना हो गया है। कंठाभरणका माहात्म्य दूलहने निम्न दोहेसे कहा है,—

"जो या कंठाभरणको, कंठ करै चितलाय।
सभा मध्य शोभा लहै, अलंकृती ठहराय॥"

यदि किसी ग्रन्थका माहात्म्य सच्चा है, तो इसका सबसे पहले है। वास्तवमें कंठाभरण कंठाभरण ही है—यह ग्रन्थ कंठ करने योग्य अवश्य है और ऐसा रोचक है कि दो चार बार पढ़नेसे बिना परिश्रमके ही मुखस्थ हो सकता है। कविताके न जाननेवालेको चाहे दो चार स्थानों पर इसके अलङ्कार भले ही ध्यानमें न आवें, परन्तु एक बार समझ लेनेसे इसके लक्षण और उदाहरण बहुत ही साफ हो जाते हैं।

दूलह कविताके आचार्य न हो कर केवल अलङ्कारसम्बन्धी आचार्य हैं और ऐसे आचार्योंमें इनका पद बहुत ऊंचा है। किसी कविने इनकी प्रशंसामें कहा है कि, "और बराती सकल कवि दूलह दूलहराय।" उनकी भाषा और काव्य-प्रौढ़ताके उदाहरणार्थ केवल एक छन्द नीचे देते हैं—

दूणाश (सं० त्रि०) दूडाभ इत्य स्य नः। दुःख द्वारा हिंस्य, जो कठिनतासे मारा जा सके।

दूलिका (सं० स्त्री०) दूली-स्वार्थे कन्-टाप्, पूर्व ह्रस्वश्च। दूली, नीलका पेड़।

दूली (सं० स्त्री०) दूरं दूरत्वं अस्या अस्ति दूर-अच् रस्य लः, गौरादित्वात् ङीष्। नीली वृक्ष, नीलका पेड़। इसे उत्पन्न करने अथवा इसे पेलनेमें भारी दोष माना गया है। जो लोभ वश इसकी खेती करते, वे तीन कृच्छ्रचान्द्रायणव्रत करके विशुद्ध होते हैं। इसके उपजाने आदिमें पाप होता है अतः इसे दूर कर देना चाहिये, इसी कारण इसका नाम दूली पड़ा है।

दूल्हा (हिं० पु०) दूलह देखो

दूल्हाराम—रामसनेही पन्थके तीसरे गुरु तथा एक हिन्दी-कवि। इनका जन्म सन् १७१६ ई०में हुआ था और १८२४ ई०में ये परमपदको प्राप्त हुए। इनके प्रायः १०००० सबद और ४००० साखी प्रसिद्ध हैं।

दूवकुण्ड—ग्वालियर राज्यके अन्तर्गत एक प्राचीन स्थान। यह ग्वालियर शहरसे ७६ मील दक्षिण-पश्चिम तथा सिप्रीसे ४४ मील पश्चिमोत्तर कोणमें कुनु और चम्बल नदीकी अधित्यकाके ऊपर घने जङ्गलके मध्य अवस्थित है। यहां अत्यन्त प्राचीन एक जैन मन्दिर है जो लगभग ८ सौ वर्ष पहलेका बना हुआ है। मन्दिरमें जैन श्रेष्ठी और श्रावकोंके उत्कीर्ण अनेक खोदित लिपियुक्त शिलाफलक हैं। इनके पढ़नेसे जाना जाता है, कि एक समय यहां दिगम्बर जैनियोंकी विशेष प्रधानता थी। आज भी अनेक भग्न दिगम्बरकी जिनमूर्त्तियां विद्यमान हैं। प्रवाद है, कि अमरकण्ठ नामक एक महाराष्ट्र सरदारने यहांकी जैन देवमूर्त्तिको तोड़ फोड़ डाला था।

दूवा (हिं० पु०) दूआ देखो।

दूष्य (सं० क्ली०) दूयते इति भावे क्विप् दूः खेदस्तां श्यायते श्यै-क। वस्त्रनिर्मित गृह, तंबू, खेमा।

दूषक (सं० त्रि०) दूषयति दूष-णिच् ण्वुल्। १ दोषोत्पादक, दोष लगानेवाला। इसका पर्याय पामन है। २ खल, दुष्ट। (पु०) ३ शालिधान्यभेद, एक प्रकारका धान।

दूषण (सं० क्ली०) दूषि भावे ल्युट्। १ दोष, ऐब, बुराई। २ दोष लगानेकी क्रिया या भाव। (त्रि०) दूषि कर्त्तरि ल्यु। ३ दोषजनक, दोष उत्पन्न करनेवाला। मनुके अनुसार पान, दुर्जन संसर्ग, पतिविरह, भ्रमण, दूसरेके घरमें रहना और निद्रा ये सब काम स्त्रियोंके लिये दूषणीय हैं। (पु०) ४ राक्षसभेद, रावणके भाई। पञ्चवटीमें यह खरके साथ सूर्पनखाकी रक्षाके लिये नियुक्त किया गया था। सूर्पनखाकी नाक और कान कट जाने पर रामचन्द्रजीके साथ इसका घमसान युद्ध हुआ था, जिसमें रामचन्द्रके हाथसे यह मारा गया। (रामा० आर०) ५ जैनियोंके सामायिक व्रतमें ३२ लक्ष्य बातें, जिनमेंसे १२ कायिक, १० वाचिक और १० मानसिक हैं।

दूषणारि (सं० पु०) दूषणस्य राक्षसभेदस्य अरिः ६-तत्। रामचन्द्र। इन्होंने दूषणको मारा था।

दूषयितृ (सं० त्रि०) दूष-णिच्-तृच। दोषोत्पादक, दोष लगानेवाला।

दूषयित्नु (सं० त्रि०) दूषि शीलार्थे इत्नुच्। दूषणशील, जो दूषने योग्य हो।

दूषि (सं० स्त्री०) दूषयति दूष-इन्। (सर्वधातुभ्यः इन्। उण् ४।११७) दूषिका, आंखकी मैल।

दूषिका (सं० स्त्री०) दूषि-स्वार्थे कन्-टाप्, यद्वा दूषि-ण्वुल्-टाप् अत इत्वं। १ नेत्रमल, आंखकी मैल। इसका संस्कृत पर्याय—दूषि, दूषी, पिल्लोढ़क, दूषिका, पिल्लेट और पिल्लट है। २ तूलिका चित्रकारोंकी कूंची। (त्रि०) ३ दूषणकर्त्री, दोष लगानेवाली।

दूषित (सं० त्रि०) दूष-क्त। १ प्राप्तदोष, जिसमें दोष हो। २ मैथुनापवादयुक्त, जिस पर व्यभिचारका दोष लगा हो। इसका पर्याय—अभिशस्त, वाच्य, क्षारित और आक्षारित है।

दूषिता (सं० स्त्री०) दूषित-टाप्। दूषणमात्रा कन्या, वह लड़की जिसमें कोई ऐब लगा हो। इसका पर्याय—सखेदा, सर्वकारिणी और प्रमादिका है।

दूषी (सं० स्त्री०) दूषि 'कृदिकारादिति' ङीष्। दूषिका, आंखकी मैल।

दूषीका (सं० स्त्री) दूषयति दूषि ईकन् ततष्टाप्। (कृषि दूषिभ्यामीकन्। उण् ४।१६) दूषिका, आंखकी मैल।

है अथवा जिसे गर्‌, संयोगज विष देता है अथवा जो व्यक्ति दूषित जलपान वा दूषीविष भक्षण करता है, उसका वातादि दोष और रक्त दूषित हो कर शीघ्र ही अत्यन्त घोरतर त्रिदोषिक उदररोग उत्पन्न करता है। शीतलवायु और दुर्दिनमें यह रोग और भी बढ़ जाता है। रोगीको प्यास अधिक लगती है, बार बार मूर्च्छा आती है, शरीर पीला हो जाता है और प्याससे गला सूख जाता है। इसे सान्निपातिक उदर भी कहते हैं। (भावप्र०)

दूसना (हिं० क्रि०) दूसना देखो।

दूसरा (हिं० वि०) १ द्वितीय, पहलेके बादका। २ अन्य, अपर, और, गैर।

दूहड़—ईडरके राजा आसथानके ज्येष्ठ पुत्र। पिताकी मृत्युके बाद दूहड़ अपनी पैतृक सम्पत्तिके अधिकारी हुए। परन्तु उनका हृदय उस राज्यके पानेसे तृप्त नहीं हुआ। प्राचीन कन्नौज-राज्य पर दखल जमानेकी उनकी बड़ी प्रबल इच्छा थी। पिताके राज्य पर बैठ कर दूहड़ अपने अभिलाषको पूर्ण करनेका प्रयत्न करने लगे। परन्तु उनका प्रयत्न बिलकुल व्यर्थ हुआ। कन्नौजराज्यके उद्धार करनेमें निष्फलप्रयत्न हो कर दूहड़ने मंदोर-राज्य पर अधिकार जमानेकी नितान्त चेष्टा की। इस चेष्टामें वे केवल असफल ही नहीं हुए किन्तु करात कालके गालमें फंस गए।

दूहना (हिं० क्रि०) दुहना देखो।

दूहनी (हिं० स्त्री०) दोहनी देखो।

दृंहण (सं० क्ली०) दृंह वृद्धौ ल्युट्। दृढ़करण, मजबूत करनेकी क्रिया।

दृंहित (सं० वि०) दृंह-क्त। वर्द्धित, बढ़ाता हुआ।

दृक (सं० क्ली०) दोर्यते इति दृ-विदारे बाहुलकात् कक्। १ छिद्र, छेद। २ नेत्र, आंख।

दृक (हिं० पु०) हीरा।

दृकाण (सं० क्ली०) ज्योतिषोक्त राशिका तृतीय दशांशरूप अंश, फलित ज्योतिषमें एक राशिका तीसरा भाग जो दश अंशोंका होता है।

दृकर्ण (सं० पु०) दृशौ नेत्राविव कर्णौ यस्य। सर्प, सांप।

दृक्कर्म (सं० क्ली०) दृशयं दृष्टाय कर्म। समस्त ग्रहोंको दर्शन योग्यताके ज्ञानार्थ कर्मभेद, ज्योतिषमें वह क्रिया वा संस्कार जो ग्रहोंको अपने क्षितिज पर लानेके लिये किया जाता है। इससे ग्रहोंके योग, चन्द्रमाको शृंगोन्नति तथा ग्रहों और नक्षत्रोंके उदयास्तका पता चलता है। इस संस्कारके दो भेद हैं आयदृक् और आयनदृक्।

दृक्काण (सं० क्ली०) ज्योतिषोक्त राशिका दशांशरूप तृतीयांश, एक राशिका तीसरा भाग जो दश अंशोंका होता है। प्रत्येक राशिमें तीन तीन द्रेक्काण होते हैं। राशिको तीन भागोंमें विभक्त करके एक एक भागको द्रेक्काण कहते हैं। जो ग्रह जिस राशिका अधीश्वर होता है, वही उस राशिके प्रथम द्रेक्काणका स्वामी होता है, उससे पांचवां राशिका अधीश्वर द्वितीय द्रेक्काणका और उससे नवीं राशिका तृतीय द्रेक्काणका अधिपति होता है, अर्थात् मेष राशिका अधीश्वर मङ्गल है। अतः मेषराशिके प्रथम द्रेक्काणका अधिपति मङ्गल, द्वितीय दृक्काणका रवि क्योंकि यह मेषसे पांचवीं राशि सिंहका अधिपति है और तृतीय दृक्काणका वृहस्पति होगा क्योंकि यह मेषसे नवीं राशि धनुका स्वामी है। इसी प्रकार वृष प्रभृति सभी राशियोंके विषयमें जानना होगा। मेषादि लग्न परिमाणको तीन भाग करनेसे द्रेक्काण मालूम हो जायेगा। दृष्टान्त—कलकत्तादि प्रदेशोंमें अयनांश शोधित मेषलग्नका परिमाण ४ दण्ड, ७ पल, ७ विपल है; उसे तीन भाग करनेसे प्रत्येक भाग १ दण्ड, २१ पल, २२ विपल, २० अनुपल होता है। अतएव मेषलग्नके प्रथम भागमें जन्म होनेसे उसका मङ्गलके द्रेक्काणमें जन्म होना कहते हैं। प्रथम भागके बाद २ दण्ड ४४ पल ४४ विपल ३० अनुपलमें जन्म होनेसे उसका रविके द्रेक्काणमें जन्म होना साबित होता है; क्योंकि मेषसे पञ्चम राशि जो सिंह है, उसका अधिपति रवि है और रवि ही उस मेषके द्वितीय द्रेक्काणके अधिपति हैं। २ दण्ड ४४ पल ४४ विपल ४० अनुपलके बीत जाने पर जिसका जन्म होता है उसका वृहस्पतिके द्रेक्काणमें जन्म माना जायगा, कारण मेषसे नवीं राशि धनु है और उस धनुके अधिपति वृहस्पति हैं। अयनांश शोधित सभी

मेषके द्वितीय द्रेक्काणमें स्त्री जन्म लेती है। उसे लालवस्त्र पहननेकी तथा भूषण और भोजनीय द्रव्यकी विशेष लालसा होगी। वह कुम्भोदरी, अश्वमुखी, पिपासायुक्ता और एकाक्षा होगी। मेषके तृतीय द्रेक्काणमें पुरुष उत्पन्न होता है। वह पुरुष क्रूर, चतुःषष्टिकलाभिज्ञ, कपिलवर्ण, सर्वदा कर्ममें अभिलाषी, नियम पालन करनेमें असमर्थ, उद्यत दण्डहस्त, रक्तवस्त्रपरिधानप्रिय और क्रोधी होगा।

वृषके प्रथम द्रेक्काणमें स्त्री उत्पन्न होती है। उस स्त्रीका केश कुञ्चित और लून, उदर कुम्भाकृति तथा वह कार्न पोने और अलङ्कार पहननेमें सर्वदा अभिलाषिणी होती है।

वृषके द्वितीय द्रेक्काणमें पुरुषका जन्म होता है। वह पुरुष कृषि, धान्य, गृह, धेनु आदि यथेष्ट प्राप्त करेगा तथा वह पण्डित, हल और गाड़ी चलानेमें दक्ष, क्षुधार्त्त और मलिन वस्त्रधारी होगा।

वृषके तृतीय द्रेक्काणमें भी पुरुष उत्पन्न होता है। उस पुरुषका शरीर हाथीके जैसा वृहत्, दांत पाण्डुवर्ण, चरण वृहत्, वर्ण पिङ्गल तथा वह मेष और मृगमांस खानेको बहुत पसन्द करेगा।

मिथुनके प्रथम द्रेक्काणमें स्त्रीका जन्म होता है। वह स्त्री सूचीकर्ममें अभिलाषिणी, सुन्दरी, आभरण पहनने और पहनानेमें आह्लादिता, सन्तानहीना तथा अत्यन्त कामार्त्ता होती है।

मिथुनके द्वितीय द्रेक्काणमें पुरुष उत्पन्न होता है वह पुरुष धनुर्द्धारी एवं बलवान् होगा और क्रीड़ा, पुत्र और अलङ्कार आदिकी चिन्तामें सर्वदा व्यतिव्यस्त रहेगा

मिथुनके तृतीय द्रेक्काणमें पुरुष पैदा होता है। वह पुरुष अलङ्कार विभूषित, बहु अर्थशाली, धनुर्द्धारी, नृत्य गीतादि कुशल और परिहासपटु होगा।

कर्कटके प्रथम द्रेक्काणमें जन्म होनेसे पुरुष होता है। वह पुरुष हाथीके समान बलवान् और मध्यकाननवासप्रिय होगा, तथा उसका मुँह सुमरके जैसा और हयग्रीव होगा।

कर्कटके द्वितीय द्रेक्काणमें जन्म होनेसे स्त्रीकी उत्पत्ति होती है। वह स्त्री कदम्बमाला और पूर्णयौवना होने पर भी रोदनशीला होगी।

कर्कटके तृतीय द्रेक्काणमें पुरुष उत्पन्न होता है। वह पुरुष स्त्रीके आभरणके लिये विशेष व्यतिव्यस्त रहेगा।

सिंहके प्रथम द्रेक्काणमें पुरुष जन्म लेता है। वह पुरुष मलिन वस्त्रधारी एवं पितृमातृवियोगविधुर हो कर रोदनपरायण होता है।

सिंहके द्वितीय द्रेक्काणमें पुरुष होता है। उस पुरुषकी अश्व सदृश आकृति, मस्तकमें पाण्डुवर्ण माला गुम्फ कुसुमार चर्म, कम्बलधारी, दुःसाध्य तथा उसकी नाकका अगला भाग झुका होगा।

सिंहके तृतीय द्रेक्काणमें पुरुषका जन्म होता है। वह पुरुष वानरके जैसा स्वभाववाला, लम्बी दाढ़ी वाला तथा कुटिल होगा।

कन्याके प्रथम भागमें स्त्री जन्म लेती है। वह स्त्री मलिन वस्त्रपरिधाना, अर्थाभिलाषिणी और गुरुकुल गामिनी होगी।

कन्याके द्वितीय भागमें पुरुष होता है। उसके हाथमें लेखनी, श्यामवर्ण मस्तक वस्त्रद्वारा वेष्टित तथा वह धनुर्द्धारी और लोभग्न होगा।

कन्याके तृतीय द्रेक्काणमें स्त्री जन्म लेती है। वह स्त्री गौरवर्णा, धौतवस्त्रसे आच्छादिता और देवभक्ति परायणा होगी।

तुलाके प्रथम द्रेक्काणमें पुरुष उत्पन्न होता है। वह पुरुष रास्ते पर तुला दण्ड धारण कर विक्रयादि द्वारा जीविका निर्वाह करेगा तथा तुलाकार्यमें विशेष दक्ष होगा।

तुलाके द्वितीय द्रेक्काणमें पुरुषका जन्म होता है। उस पुरुषका मुख पक्षीके जैसा होगा, वह सर्वदा क्षुत्पिपासान्वित हो कर स्त्रीपुत्रको स्मरण करता रहेगा।

तुलाके तृतीय भागमें भी पुरुष जन्म लेता है। वह पुरुष नाना प्रकारके स्वर्णालङ्कारोंसे विभूषित होगा और उसकी आकृति कुत्सित होगी।

वृश्चिकके प्रथम द्रेक्काणमें स्त्रीका जन्म होता है। वह स्त्री वस्त्र आभरणवर्जिता होती है और तरह तरहके कष्ट पाया करती है। वृश्चिकके द्वितीय भागमें भी स्त्री

दाता, वाचक, विजयेच्छु, बहुधनसम्पन्न, रमणीका बन्धु, गुरु, राजसेवक और सहिष्णु होगा। द्वितीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे सुकवि, कामी, दाता, स्थिरस्वभाव तथा उत्तम शरीरयुक्त, भूषणेच्छु, सुखभोगी, शुभकर्ममें रुचि और उत्तम बुद्धियुक्त तथा तृतीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे परधनहरणमें लोभी, स्थूल शरीरयुक्त, मन्दमति, धूर्त्त अनेक सन्ततियुक्त और प्रगल्भ होता है।

कन्याके प्रथम द्रेष्काणमें जन्म होनेसे मनुष्य श्यामवर्ण, सुवाक्यसम्पन्न, विनीत, प्राज्ञ, सुन्दरमूर्त्ति और उत्तम चक्षुयुक्त होता है। द्वितीय द्रेष्काणमें होनेसे और विदेशगामी, शिल्प और समरकुशल, वाचाल और बुद्धिमान् तथा तृतीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे रोगी, पराम्नभोजी, रति और गीतयुक्त, राजप्रिय, खर्व, स्थूलदृष्टि और स्थूल मस्तकयुक्त होता है।

तुलाराशिके प्रथम द्रेष्काणमें जन्म लेनेसे कन्दर्पके समान रूपवान्, कर्मनिपुण, मन्त्र और सेवाज्ञ तथा उत्तम मेधावी; द्वितीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे पद्मचक्षु विशिष्ट, उत्तम रूपवान्, प्रलापी, विख्यात आत्मवंश वर्द्धनकर्त्ता, वृत्ति और अर्थपटु, एवं तृतीय द्रेष्काणमें जन्म लेनेसे चपल, शठ, कृतघ्न, रूपहीन, क्रूराचारी, कृश शरीरयुक्त, धन, बन्धु और यशोहीन, अल्पबुद्धि तथा पतित होता है।

वृश्चिकके प्रथम द्रेष्काणमें जन्म लेनेसे गौरवर्ण, स्थिर प्रकृतियुक्त, क्रोधी, मदरहित, चक्षुविशिष्ट, स्थूल, विशाल शरीर और विवादप्रिय; द्वितीय द्रेष्काणमें मिष्टान्नपान भोजी, बलवान्, रतिप्रिय, कमनीय मूर्त्ति, शत्रुजयकारी, सरल और क्रियावान् तथा तृतीय द्रेष्काणमें जन्म लेनेसे असुरासहीन, हिंस्र, पिङ्गाक्ष, महोदर, प्रवक्ता, धर्मच्युत, बाहु और हृदय स्थूल तथा सहृदय होता है।

धनुराशिके प्रथम द्रेष्काणमें जिसका जन्म होता है वह उत्तम सान्द्राकार चक्षुसम्पन्न, वाग्मी, मृदु और धर्मपरायण होता है। द्वितीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे शास्त्रवेत्ता, सज्जनोंमें श्रेष्ठ और प्रभु तथा तृतीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे वस्तुतापट, साधुगतियुक्त, धार्मिक, मानी, वाराङ्गनासक्त, रूपयशोभाजन और प्रभु होता है।

मकरके प्रथम द्रेष्काणमें जन्म लेनेसे आजानुलम्बित बाहु, श्यामवर्ण, पृथुलोचन, शठ, मितभाषी, क्रोधविजित और मेधायुक्त; द्वितीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे श्यामवर्ण, शठ, परस्त्री और धनापहारी तथा तृतीय द्रेष्काणमें जन्म लेनेसे दीर्घ ललाटयुक्त, पापात्मा, कृश और दीर्घाङ्ग एवं विदेशवासी होता है।

कुम्भके प्रथम द्रेष्काणमें जन्म होनेसे मनुष्य अतिशय लुब्ध, उन्नत, कार्यकुशल, धनवान् और सुवाक्यसम्पन्न; द्वितीय द्रेष्काणमें लुब्ध, पटु, धृतिमान्, और गौरवर्ण, मेधावी और बहुमित्रसम्पन्न तथा तृतीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे शठ, प्रलापी, कृश, कुशील, रतिवर्त्ता और बहुमित्रयुक्त होता है।

मीनके प्रथम द्रेष्काणमें जन्म होनेसे प्राज्ञ, गौरवर्ण, मेधावी, कृतज्ञ, विख्यात, क्रियाकुशल, सुखभोगी और विनीत; द्वितीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे बहुनशील, पराश्रमीता, कामी, सज्जनोंका स्मरणीय और पण्डितप्रिय तथा तृतीय द्रेष्काणमें जन्म होनेसे श्यामवर्ण, कलानिपुण, शुचि, हितानुरक्त, क्रीडा और हास्यकुशल होता है।

यदि सूर्यके द्रेष्काणमें जन्म हो, तो बालक मलिन, शूर, स्त्रीवल्लभ, क्रूर, साहसिक, कुकर्मकुशल, मूर्ख, रूपहीन, व्रणान्वित शरीर, बहु आशायुक्त, गुर्वङ्गनागामी, अल्पसन्तानविशिष्ट द्यूतक्रियारत, पापी, मुखर, कृपण और असूयान्वित होगा।

चन्द्रके द्रेष्काणमें जन्म होनेसे बालक सुन्दर गठनसम्पन्न, सम्पूर्ण, धनवान्, बहुभाषी वैधकर्मरत, तीर्थगामी, शास्त्रवेत्ता, कुलभूषण, देवता, गुरु और बन्धुओंका भक्त, नित्य धर्मरत, विदेशयात्राकुशल और दाता होता है।

मङ्गलके द्रेष्काणमें जन्म होनेसे मलिन, क्रूर, धनहीन, पापात्मा, खल, दयाहीन, दुश्चरित्र, बहुभाषी, आत्मम्भरि, क्रोधी, रोगार्त्त, परसेवक और गुणविहीन होगा।

बुधके द्रेष्काणमें जन्म लेनेसे बुद्धिमान्, सर्वदा राजपूज्य, दीर्घायु, बलवान्, बहुसन्ततियुक्त, शान्त, यशस्वी, शुचि, धर्मज्ञानपरायण, प्रमादशून्य, शास्त्रविद्, धनी, मानी और सुरूप होता है।

बृहस्पतिके द्रेष्काणमें जन्म होनेसे अतिशय गुणवान्, दीर्घायु, सुबुद्धिसम्पन्न, प्रियभाषी, धार्मिक, दयालु, शान्त, सुशील और यशस्वी होता है।

जो निबद्ध होता है, उसीको दृग्‌गोल कहते हैं। अथवा, कुर्ध्या, समसङ्कु, आयचवेन, दिगोलजात, भगोलवृत्त और खगोलवृत्त मिल कर गोलयन्त्रमें सम्यक्‌ रूपसे उपलक्षित न हो, तो इसीको दृग्‌गोल कहते हैं।

दृग्‌ज्या (सं॰ स्त्री॰) सूर्यसिद्धान्तोक्त दिनमानादि ज्ञानार्थ शङ्कुच्छायाकी उपयोगिनी दृष्टियोग्या दृक्‌वृत्तक्षेत्रस्थ जीवा, दृक्‌मण्डल या दृग्गोलके खस्वस्तिकसे जो ग्रह जितना लटका रहता है उसे नतांश और इसी नतांशकी ज्याको दृग्‌ज्या कहते हैं।

दृग्‌भक्ति (सं॰ स्त्री॰) प्रेमदृष्टि, मुहब्बतकी निगाह।

दृग्‌भू (सं॰ स्त्री॰) १ वज्र। २ सूर्य। ३ सर्प।

दृग्‌लम्बन (सं॰ क्ली॰) सिद्धान्तशिरोमणि-कथित ग्रहण दर्शनोपयोगी दृक्‌क्षेत्रस्थ लम्बभेद। ग्रहण स्पष्ट करनेमें जब सूर्य और चन्द्रमा गर्भाभिप्रायसे एक सूत्र आ जाते हैं, परपृष्ठाभिप्रायसे एक सूत्रमें नहीं आते, तब उन्हें पृष्ठाभिप्रायसे एक सूत्रमें लानेके लिए जो पूर्वापर संस्कार किया जाता है उसे दृग्‌लम्बन कहते हैं।

दृग्विष (सं॰ पु॰) दृशि विषं यस्य। दृष्टिविष सर्पभेद वह साँप जिसकी आँखोंमें विष होता है।

दृग्वृत्त (सं॰ क्ली॰) दृशः प्रचारस्थानं वृत्तमिव। वृत्ताकार दृक्‌प्रचार-स्थल, क्षितिज।

दृग्व्याधिहृतम् (सं॰ क्ली॰) रसाञ्जन।

दृङ्‌नति (सं॰ स्त्री॰) सिद्धान्तशिरोमण्युक्त ग्रहण दर्शनोपयोगिताके लिये दर्शित दृक्‌प्रचारकी नति। ग्रहण स्पष्ट करनेमें सूर्य और चन्द्रमाका जब प्रमान्त कालीन स्पष्ट किया जाता है और वे गर्भाभिप्रायसे एक सूत्रमें आ जाते हैं परपृष्ठाभिप्रायसे नहीं आते, तब पृष्ठाभिप्रायसे उन्हें एक सूत्रमें लानेके लिये जो याम्योत्तर संस्कार किया जाता है, उसे दृङ्‌नति कहते हैं।

नति देखो।

दृङ्‌मण्डल (सं॰ क्ली॰) दृशः तत्प्रचारस्य मण्डलमिव। गोलबन्धान्तर्गत वलयाकार मण्डलभेद, दृग्गोल।

दृढ़ (सं॰ वि॰) दृह-क्त निपातनात् साधुः। १ स्थूल, मोटा। २ अशिथिल, जो ढीला न हो, जो खूब कस कर बंधा या मिला हो। ३ बलवान्‌, हृष्टपुष्ट। ४ कठिन। ५ निडर, ढीठ। ६ ध्रुव, पक्का। ७ स्थायी, जो जल्दी दूर, नष्ट या विचलित न हो सके। (क्ली॰) ८ लौह, लोहा। (पु॰) ९ धृतराष्ट्रपुत्रभेद, धृतराष्ट्रके एक पुत्रका नाम। १० त्रयोदश मनु रुचिका पुत्रभेद, तेरहवें मनु रुचिके एक पुत्रका नाम। ११ विष्णु। १२ सप्तविध रूपके मध्य एक प्रकार, संगीतमें सात रूपकोंमेंसे एक। १३ लीलावतीयुक्त कुट्टलगणितभेद। १४ गणितमें वह अंक जो दूसरे अंकसे पुरा पूरा विभाजित न हो सके, जैसे १, ३, ५, ७…… । १५ एलवालुक, एलुवा, मुसब्बर। १६ श्लेष्मलोवृक्ष, लसोड़ेका पेड़। १७ धववृक्ष। १८ हीरक, हीरा।

दृढ़कण्टक (सं॰ पु॰) दृढ़ः कण्टको यस्य। १ क्षुद्र कण्टकयुक्त वृक्षभेद। २ क्षुद्र फलकवृक्ष। ३ खर्जूरवृक्ष, खजूरका पेड़। ४ अक्षोटवृक्ष, अखरोटका पेड़।

दृढ़काण्ड (सं॰ पु॰) दृढ़ं काण्डं यस्य। १ वंशवृक्ष, बांस। २ दीर्घरोहिषक, रोहिस घास। ३ पाताल गरुड़ीलता, छिरेंटा।

दृढ़काण्डा (सं॰ स्त्री॰) वत्सादनीलता, छिरेंटा।

दृढ़कारी (सं॰ त्रि॰) दृढ़-कृ-णिनि। १ प्रारब्धसम्पादयिता, जो अपने कर्त्तव्य विषय पर अटल रहे। २ दृढ़तासे काम करनेवाला। ३ मजबूत करनेवाला।

दृढ़क्षत्र (सं॰ पु॰) धृतराष्ट्रके एक पुत्रका नाम। (भारत १।६७ अ॰)

दृढ़क्षुरा (सं॰ स्त्री॰) दृढं क्षुरमिव अग्रं यस्याः। बल्वजातृण, साबी आबी।

दृढगर्भ (सं॰ क्ली॰) हीरक, हीरा।

दृढगात्रिका (सं॰ स्त्री॰) दृढं गात्रं यस्याः कप्, टापि अतइत्वं। मत्स्याण्डो, राब, खांड़।

दृढ़ग्रन्थि (सं॰ पु॰) दृढः ग्रन्थिः पर्व यस्य। १ वंश, बांस। (त्रि॰) २ दृढ ग्रन्थियुक्त मात्र, जिसकी गाँठें मजबूत हों।

दृढ़ग्राही (सं॰ त्रि॰) दृढ़-ग्रह-णिनि। दृढ़रूपसे ग्रहणकारी, निश्चय करूंगा ऐसा सोच कर जो ग्रहण करता हो।

दृढ़च्छद (सं॰ पु॰) दृढ़ः छदो यस्य। १ दीर्घ रोहिषक तृण, बड़ी रोहिस। २ तालवृक्ष, ताड़का पेड़।

दृढ़च्युत (सं॰ पु॰) अगस्त्य मुनिके एक पुत्रका नाम।

